अन्य सभी मतों को भूँठा समझता हूँ। रत्नाकर-वत्नाकर उसके सामने मैं कौड़ियों की कीमत का समझता हूँ! नाद-शास्त्र के पाश्चिमात्य सभी ग्रंथ मैं देख चुका हूँ। Helmholtz, Tyndal, Huxley आदि विद्वानों की गलतियाँ दिखा सकता हूँ।" उसके इस कथन की अतिशयोक्ति मुझे सहज ही समझ में आ गई, क्योंकि उसे स्पष्ट रूप से इंगलिश बोलना भी नहीं आता था। अल्प शिक्षा होने पर भी सम्भवतः उसके संग्रह में कोई महत्त्वपूर्ण जानकारी दिखाई पड़ जाए, इस हेतु से मैंने उससे वर्तालाप जारी रखा। उससे मैंने उसके आधार-ग्रंथ 'संगीत-महेश' दिखाने का बहुत आग्रह किया, परंतु वह व्यर्थ गया। अंत में मेरी समझ में यह आया कि ये महाशय संगीत के सहारे उदर-पोषण करनेवाले एक मध्यम स्थिति के कलावन्त हैं, परंतु उनके पास उल्लेख करने-योग्य विद्या आदि नहीं है। जिस हेतु से मैं उससे शास्त्र-चर्चा करने की गलती कर गया था, उस हेतु उसके गायन-वादन सुनने का कोई अच्छा अवसर मुझे प्राप्त न हो सका। अपने इस अनुभव से मैं तुम्हें भी सावधान कर रहा हूँ कि जिस व्यक्ति से तुम संगीत के विषयों में वार्तालाप कर रहे हो, उसकी आरंभ से यह अच्छी तरह परख करते जाओ कि उसका इस विषय पर कितना अधिकार है। दूसरे संगीत-चर्चा करनेवाले एक और वर्ग के व्यक्ति भी होते हैं; देखो—"क्या आपको इंगलिश आती है? आती है, मगर साधारण काम-काज करने योग्य आती है। बचपन में पाँच-छह पुस्तकें पढ़ ली थीं, परन्तु अब अभ्यास न होने से अच्छी तरह लिखना-बोलना नहीं आता। क्या आपको संस्कृत आती है? हाँ, परंतु पद्धति से सीखा हुआ नहीं हूँ। इधर-उधर से कुछ जानकारी प्राप्त कर ली है। क्या आपने संस्कृत के संगीत-ग्रंथों का अध्ययन किया है? ऐसा कुछ अध्ययन तो नहीं किया, परंतु उन ग्रंथों के कुछ रागों की जानकारी किसी-किसी के पास से कुछ मात्रा में ग्रहण कर ली है। मैंने स्वतः तो अधिक अध्ययन नहीं किया, परंतु वैसे ही कुछ बातों का कुछ सामान्य ज्ञान प्राप्त कर लिया है। क्या आपको गायन आता है? गायन आता है, यह तो नहीं कहा जा सकता। हाँ कुछ रागों के स्वर वैसे ही गुनगुना लिया करता हूँ। चार आदमियों में बैठकर गाने के लिए कहा जाने पर यह नहीं कर सकता। किसी गायक के पास रहकर मैंने नहीं सीखा। वैसे ही गायन सुन-सुनकर कुछ कानों का संस्कार हो गया है। क्या आपको वाद्य बजाना आता है? वैसे ही सितार पर हाथ फेरता हूँ, तालीम प्राप्त नहीं की। कुछ-कुछ नकल करता रहता हूँ, हाथ बिलकुल तैयार नहीं है। किसी तरह स्वयं अपने को खुश कर लिया करता हूँ।" पंडितों का यह वर्ग, जो प्रायः समाज में प्राप्त होता रहता है, उससे सदैव दूर रहना होगा। यदि ऐसा वर्ग रुष्ट भी होता है, तो भी इन्हें अपने ऊपर हावी नहीं होने देना चाहिए। अस्तु,

उत्तर की ओर प्रवास करते समय एक धूर्त पंडित से मेरी भेंट हुई थी। वे संस्कृत जाननेवाले थे और उनसे मेरा बहुत-कुछ वार्तालाप हुआ था। उस पंडित का प्रधान आधार-ग्रंथ 'शिव-संगीत' ही था।

प्रश्न—क्या आप हमें सुनाएँगे कि उनसे आपका वार्तालाप क्या हुआ था?

उत्तर—यह कुछ विषयांतर तो हो जाएगा, परन्तु मेरा निश्चय तुम्हें अपने अनुभव सुना देने का भी रहा है, अतः उस वार्तालाप का कुछ अंश सुना देता हूँ। सुनो—

मैं—महाराज ! आप अपने संगीत का आधार-ग्रंथ कौन-सा मानते हैं ?

महाराज—मैं 'शिव-संगीत' का अनुयायी हूँ। वह स्वयं शिवजी का ग्रंथ है।

मैं—उस ग्रंथ में क्या जन्य-जनक राग-व्यवस्था है ?

महाराज—नहीं, केवल ऐसी व्यवस्था नहीं है।

मैं—तो फिर कैसी व्यवस्था है ? उसमें कुछ मुख्य राग तो माने ही गए होंगे न ?

महाराज—महादेव के पाँचों मुखों से पाँच राग उत्पन्न हुए, वे पाँच 'ग्रामराग' हुए। 'शिव-संगीत' ग्रंथ योगशास्त्र पर है और इस शास्त्र को जाननेवाले को ही उसमें संगीत-संबंधी जानकारी मिल सकती है। अन्य व्यक्तियों को इसमें कुछ पता नहीं लग सकता।

मैं—चलिए, मेरा वह परिश्रम बच जाएगा; क्योंकि मुझे यह जानकारी आपकी ओर से विस्तृत रूप से मिल जाएगी। मुझे योगशास्त्र नहीं आता, और अब इस अवस्था में वह शास्त्र सीखना कष्टसाध्य ही कहना चाहिए। आप 'शिव-संगीत' ग्रंथ मुझे दिखाएँगे, तो दो-चार दिन उसपर परिश्रम कर देखूँगा। जहाँ कठिनाई होगी, वहाँ आपसे पूछ लूँगा। आपने 'रत्नाकर' तो देखा ही होगा ?

महाराज—निस्सन्देह। 'रत्नाकर' में शार्ङ्गदेव ने अनेक गलतियाँ की हैं।

मैं—शार्ङ्गदेव का शुद्ध स्वर-ठाठ कौन-सा होगा ?

महाराज—यह प्रश्न तुमने बड़ा 'विकट' पूछा है। यह कुन्जी मैं किसी को नहीं बताता, परंतु तुम्हारा उत्साह देखकर यह बात तुम्हें बताने की मुझे प्रेरणा हो रही है। यह जानकारी किसी दूसरे को हरगिज न बताना। 'रत्नाकर' का शुद्ध ठाठ 'काफी' है।

मैं—अर्थात् उसमें रे, ध तीव्र और ग, नि कोमल होंगे ?

महाराज—स्पष्ट ही है। उसका 'षड्ज-ग्राम' समझ लो। यह षाड्जी जाति भी है।

मैं—षाड्जी जाति को धैवत की मूर्च्छना बताया है। भला इसमें क्या खूबी होगी ? प्रथम मूर्च्छना हुई या जाति ? इनका सम्बन्ध मुझे बता दीजिए !

महाराज—शार्ङ्गदेव ने जाति और मूर्च्छना का सारा विषय गड़बड़ कर लिख मारा है। उसके लिखने से ज्ञात होता है कि उसे प्राचीन शास्त्र अच्छी तरह समझ में नहीं आए थे। यह मेरा मत है।

मैं—महाराज पहले आपने पाँच ग्रामराग बताए, इसके पश्चात् ?

महाराज—इसके पश्चात् प्रत्येक राग की पाँच-पाँच रागिनी हैं। शार्ङ्गदेव का ग्राम-राग-प्रपंच यथार्थ नहीं है। उसने न जाने कहाँ से कुछ बातें उद्धृत कर दी हैं।

मैं—'शिव-संगीत' में रागवर्गीकरण किन-किन तत्त्वों पर हुआ है ?

महाराज—उसमें स्वरों के तीन प्रकार माने गए हैं। १. तीव्र, २. कोमल और ३. समान; इन्हीं पर राग-वर्गीकरण किया गया है। जिस राग में सभी स्वर तीव्र अथवा कोमल हों, उसे 'शुद्ध' राग कहा गया है। जिस राग में कुछ तीव्र और कुछ कोमल ऐसे मिश्रित स्वर आते हों, उसे 'विकृत' राग माना गया है। भैरवी, कल्याण, हिंदोल, मालकंस, ये सब शुद्ध राग हैं। शार्ङ्गदेव इन रागों के अलग ही नाम देता है। उसका भैरव, वह अपना 'मालकंस'; उसका हिंदोल, वह अपना विहाग; यह बात अच्छी तरह समझ लेनी चाहिए। प्रत्येक स्वर के दो भाग अर्थात् अर्धान्तर हो जाते हैं। भैरवी को कल्याण की अर्द्धांगी (भार्या या रागिनी) शास्त्रों में इसी लिए बताई है। कल्याण में पूर्ण स्वर हैं और भैरवी में अर्द्धस्वर हैं। परंतु पहले 'स्वर' शब्द का अर्थ देखो—'स्वतो रंजयतीति स्वरः' मैं तो पाणिनि का अर्थ ही स्वीकार करूँगा। आजकल देखते हैं कि व्यञ्जनों को भी स्वर कहा जाता है। स रि ग म प ध नि, ये सभी व्यञ्जन हैं, स्वर नहीं हैं। यह रहस्य किसी के ध्यान में नहीं आया है।

मैं—परंतु क्या शार्ङ्गदेव भी इन्हें स्वर नहीं कहता है?

महाराज—अजी, मैं तुम्हारे शार्ङ्गदेव को जानता हूँ। वह काश्मीर का एक ब्राह्मण था। दक्षिण की ओर जाकर इधर-उधर से एकत्र करके उसने अपना 'रत्नाकर' खड़ा कर दिया। क्या उसे वास्तविक संगीत आता था? उसकी अनर्गल व्याख्या और चाहे जैसे असम्बन्धित वर्णनों को देखकर प्रत्येक समझ लेगा कि उसे अधिक बोध नहीं था।

मैं—महाराज! यह कथन आपके-जैसे महान् विद्वानों को शोभा देगा, परंतु यदि मैं भी इसी प्रकार कहने लगूँ, तो मेरी गणना पागलों में होने लगे। प्रथम तो मुझमें वैसा कहने का साहस ही नहीं हो सकता। हमारी ओर तो इस समय शार्ङ्गदेव एक देवता के रूप में पूज्य हो गया है।

महाराज—अजी! ऐसी क्या बात है? व्याकरण के अ, आ, इ, ई, आदि स्वर क्या तुम नहीं जानते? तब क्या स, रे, ग, म ये व्यंजन नहीं हो सकते?

मैं—अहा हा! आपका कथन अब मेरी समझ में आ गया। अच्छा महाराज, क्या आप मुझे समझा दीजिएगा कि संगीत में ग्रामों की आवश्यकता कहाँ और कैसे हो जाती है?

महाराज—'ग्राम' शब्द गाँववाचक है। 'स्वराणां समूहो ग्रामः' स्वरों का समूह ही ग्राम है अतः 'सा रे ग म प ध नि' यह समूह 'ग्राम' हो गया।

मैं—इसका क्या उपयोग है? ये तीन ही क्यों माने गए? क्या इन्हें आप ठाठ समझते हैं?

महाराज—यह बात शार्ङ्गदेव समझ ही न पाया। यहाँ भी उसने कहीं से कुछ-न-कुछ अनर्गल बातें नकल करली हैं। मेरे मत से प्रत्येक स्वर 'ग्राम' हो सकेगा।

मैं—किंतु ग्राम की पहले आवश्यकता ही क्यों हुई? इसके बिना हमें क्या रुकावट होती है?

महाराज—'यथा कुटुम्बिनः सर्वे एकीभूता वसंति हि ।', इस प्रकार शास्त्र में कहा गया है और वह स्पष्ट है ।

मैं—मुझे यह बात समझनी है कि ग्राम मूर्च्छना का आधार किस प्रकार हो जाता है। ग्राम शब्द का अर्थ इस दृष्टिकोण से किए जाने पर मुझे अपने-आप ही समझ में आ जाएगा। मूर्च्छना की व्याख्या 'क्रमात्स्वराणां सप्तानां' इत्यादि मैंने पढ़ी है ।

महाराज--यह व्याख्या बिलकुल 'गलत' (अशुद्ध) है। 'मूर्च्छा' आना, अर्थात 'गिर पड़ना' (नीचे गिरना) यह अर्थ प्रत्येक के ध्यान में आ जाने-योग्य है। मूर्च्छना का अर्थ स्वरों को 'मूर्च्छित करना' इतना ही होगा। इसे न कहते हुए 'सप्त स्वरों का आरोह-अवरोह यानी मूर्च्छना ।' मैं कहूँगा कि ऐसा कथन शार्ङ्गदेव का घोर अज्ञान है। वह था वैदिक ब्राह्मण, उसे दक्षिण के ग्रंथों ने संदेह में डाल दिया। यदि वह केवल उत्तर की पद्धति को पकड़े रहता, तो ऐसी गड़बड़ में नहीं पड़ता। उसने दक्षिण की अनेक बातें बिना समझे-बूझे व्यर्थ ही 'रत्नाकर' में सम्मिलित कर दी हैं।

मैं—कुछ न समझते हुए भी उसने इतना प्रचंड ग्रंथ लिख दिया, यह बात सचमुच आश्चर्य करने-योग्य है। अच्छा, अभी पहले बोलते-बोलते आप नारद-संहिता, भृगु-संहिता, बाल्मीकि-संहिता—ये नाम बोल गए। क्या सचमुच इन ग्रंथों का आज के हिंदुस्तानी संगीत से कुछ साम्य हो जाता है ?

महाराज—भला, यह संगति कैसी होगी! इस समय सम्पूर्ण 'मनमौजी' (स्वेच्छानुसार) संगीत चल गया है। इसका मेल किसी भी शास्त्र से नहीं हो सकता। मैं तो कहूँगा कि यह स्थिति मुसलमान गायकों के कारण ही हमारे संगीत की हुई है। फिर भी यह बात नहीं कि योग्य शोधक को प्राचीन शास्त्र बिलकुल ही प्राप्त न हो सकें। उसे 'रत्नाकर' के पूर्ववर्ती ग्रंथ अवश्य देखने पड़ेंगे। शार्ङ्गदेव को मैं पुराने पंडितों में बिलकुल नहीं मानता।

मैं—शार्ङ्गदेव के बारह स्वर वे ही हैं न, जिन्हें हम बाजे (हारमोनियम) पर बजाते हैं ?

महाराज—हाँ, वे ही। दूसरे कहाँ के हो सकते हैं!

मैं—महाराज ! मूर्च्छना का एकाध उदाहरण भी यदि आप बता दें, तो वह मेरे ध्यान में शीघ्र बैठ जाएगा। यह सम्पूर्ण विषय नाद का है, इसलिए आपसे कह रहा हूँ।

महाराज—सुनो ! दरबारीकानड़ा में गांधार, धैवत स्वर मूर्च्छित हैं। अब देखो शार्ङ्गदेव क्या कहता है—"ऐसा स्वर-समूह, जिसमें वर्ण और अलंकार हैं, मूर्च्छना कहा जाता है।" अजी ! आरोह और अवरोह हो गए, तो क्या तान नहीं हो जाएगी ?

मैं—आपका कथन मैं समझ गया। भला, ग्राम दो ही क्यों हैं? इस प्रश्न पर कल्लिनाथ कहता है :—

ननु समूहित्वाविशेषेण समानामपि स्वराणां ग्रामव्यपदेशकत्वसंभवे कथं धरातले द्वौ ? उच्यते, शुद्धविकृतरूपेण द्विविधस्वरप्रयोगवशात्। 'द्वौ

**ग्रामौ विश्रुतौ लोके षड्जमध्यमसंज्ञकौ' इति मुनिवचनात्। शुद्धाश्रयत्वात्षड्ज-ग्राम आदिमो विकृताश्रयत्वाद्द्वितीयो मध्यमग्राम इति उपपद्यते।**

क्या उसके इस कथन में आपको कोई गूढ़ार्थ दिखाई पड़ता है? क्या कल्लिनाथ की समझ में प्राचीन ग्रामों का रहस्य आ गया होगा?

महाराज—कुछ नहीं! मेरा मत है कि ये लोग इन बातों को कुछ समझे ही नहीं।

मैं—अपने गायक आज अति कोमल, तीव्रतर आदि सूक्ष्म स्वर मानते हैं। क्या आप भी इसी प्रकार मानते हैं?

महाराज—निस्सन्देह! मुझे यह व्यवहार अस्वीकार नहीं।

मैं—परन्तु आपके मत का शास्त्रीय आधार कौन-सा है?

महाराज—प्रथम तो कोमल और तीव्र नाम ही अयोग्य हैं। 'विकृत' नाम ही योग्य है। 'च्युत खरज', 'अच्युत खरज' ऐसे नाम शास्त्रोक्त हैं। 'साधारण खरज' अर्थात् निषाद समझा जाए। यह खंड बहुत ही गहन है। एकदम समझ में नहीं आएगा।

मैं—हाँ, बड़ी अच्छी याद आई। ग्रंथों में 'साधारण प्रकरण' किसलिए डाला जाता है?

महाराज—उसमें बड़ी विशेषता है। षड्ज स्वर साधारण ऋषभ है। तीव्र म, पंचम की विकृति है। ये बातें मैं पहले ही कह चुका हूँ न, वे तुम्हारे ध्यान में एकदम नहीं आएँगी।

मैं—अच्छा! मूर्च्छना चार प्रकार की क्यों मानी हैं; जैसे—सांतरा, सकाकली आदि?

महाराज—यह भाग भी शार्ङ्गदेव की समझ में आया हुआ नहीं दिखाई पड़ता। उसने तो नवीन-प्राचीन बातों का 'गोलमाल' (मिश्रण) करके रख दिया है। कभी-कभी मुझे उसपर बहुत क्रोध आ जाता है।

मैं—महाराज! संगीत की 'जाति' के विषय में आपका क्या मत है? क्या उसका इस समय कुछ उपयोग हो सकेगा? शार्ङ्गदेव के समय 'जाति' का कुछ उपयोग होता था? यदि होता था, तो कौन-सा?

महाराज—मैं तो कहूँगा कि 'जाति' का अर्थ सारे ग्राम ही हैं। षाड्जी, आर्षभी आदि सात ग्राम ही मैं मानूँगा।

मैं—आपने 'संगीत-दर्पण' देखा ही होगा। क्या उसके राग आज हम गाते हैं?

महाराज—निस्सन्देह, गाते हैं।

मैं—क्या अपने राग-रूप उसमें वर्णित लक्षणों के अनुसार ही हैं?

महाराज—नहीं, रागलक्षण हम वैसे नहीं रखते। रागों के नाम वे ही हैं।

मैं—तो फिर हम भी 'मनमौजी' संगीत ही गानेवाले हुए। आपके कथन का भाव इस प्रकार दिखाई पड़ता है कि जो ग्रंथ उपलब्ध हैं, वे अशुद्ध व निरुपयोगी हैं, और जो ग्रंथ शुद्ध और उपयोगी हैं, वे मिलते नहीं हैं।

महाराज—क्यों ? कोई 'सामवेद' तक खोज करे, तो पता लगेगा। शोधक चाहिए !

मैं—किस प्रकार की खोज की जानी चाहिए ? किन-किन ग्रंथों की अथवा किस संगीत की ?

महाराज—मेरी बताई हुई भिन्न-भिन्न संहिताओं की शोध होनी चाहिए। इनके लेखक ऋषि बड़े-बड़े आचार्य हो गए हैं। दर्पणकार तो बेचारा बिलकुल अनाड़ी था। वह स्वयं स्वीकार करता है 'न रागाणां न तालानामंतः कुत्रापि वर्तते' फिर क्या कहा जाए ?

मैं—महाराज ! अपने संगीत की श्रुतियों के संबंध का मेरा भ्रम क्या आप दूर कर सकेंगे ? इनमें क्या रहस्य है ? इन्हें किस प्रकार प्राप्त किया जाए, नाप कैसी की जाए, और उपयोग कहाँ पर, क्यों, और कैसे किया जाए ? इस बात का स्पष्टीकरण कोई भी अच्छी तरह नहीं करता है। किसी से यदि पूछा जाए, तो व्यर्थ की गप्पें लगा दिया करते हैं। प्रथम स्वर या प्रथम श्रुति ?

महाराज—इसे अब अच्छी तरह समझ लो। एक बात अच्छी तरह से ध्यान में जमा लो कि स्वर कोमल अथवा तीव्र होने से बिलकुल भी ऊँचा या नीचा नहीं होता। कोमल करने के लिए उसका उच्चार अवश्य धीमे रूप में किया जाता है, तीव्र अर्थात् तेज, बड़े रूप में उच्चारित हो, इतना ही समझ लेना चाहिए। यही इन शब्दों का वास्तविक अर्थ है।

मैं—आपका यह कथन मैं नहीं समझा। जरा ठहरिए, आप कल्पना करें कि मेरी उँगली सितार के सातवें परदे 'षड्ज' पर है। अब दाहिने हाथ से मैं धीरे अथवा जोर से तार पर आघात करने लगा, तो क्या खटा-खट भिन्न-भिन्न श्रुतियाँ बनने लगेंगी ? परदा नहीं बदला जाए, मीड़ आदि नहीं ली जाए, केवल आघात छोटा-बड़ा किया जाए। तो फिर षड्ज की चार श्रुतियों के भिन्न-भिन्न जोर के चार आघात लगेंगे। यही बात है न ? यह कल्पना मेरे लिए बहुत ही नवीन है।

महाराज—तुम ठीक-ठीक समझ गए। इसी तरह ऋषभ आदि स्वरों को भी समझ लो। सितार पर जो विकृत भिन्न-भिन्न परदे होते हैं, वे श्रुति नहीं होते। तुम जहाँ भिन्न-भिन्न श्रुतियों के भिन्न-भिन्न नाद मानने लगे कि फँसे। तीव्रा, कुमुद्वती, मंदा, इन शब्दों की ओर देखो। आवाज कर्कश हुई कि 'तीव्रा' हुई। धीमी और मधुर आवाज हुई कि 'मंदा' हुई। इसी प्रकार आयता, करुणा आदि श्रुतियाँ 'सार्थ' समझ लेनी चाहिए। यह बहुत सूक्ष्म बात है, मैं इसे किसी को नहीं बताता।

मैं—महाराज ! मुझे तो ऐसा खयाल होता है कि आयता, करुणा आदि श्रुतियों की जाति हैं। इनके तो पुनः स्वतन्त्र ही नाम हैं।

महाराज—यह सारा भाग वही हैं। 'श्रुति' शब्द का अर्थ ठीक न समझ पाने के कारण अनेक लोग गड़बड़ी में पड़ जाते हैं। तुम्हारी भी ऐसी ही स्थिति देखकर मुझे बिलकुल आश्चर्य नहीं हो रहा है।

मैं—'जाति' के सम्बन्ध में पुनः एक बार पूछ रहा हूँ। आपने पहले सब जातियों के सम्बन्ध में बताया। 'रत्नाकर' में जाति का उपयोग रागों में किया हुआ दिखाई पड़ता है। शार्ङ्गदेव ने अठारह जाति बताई हैं और उन्हें दो ग्रामों में विभाजित कर दिया है। रागों में जाति क्या कार्य करती है, यही मैं आपसे समझना चाहता हूँ। यह जानकारी आप-जैसे व्यक्तियों से थोड़ी-बहुत प्राप्त होना संभव है। अनाड़ी और अशिक्षित गायकों के पास तो 'वालिद' का आधार और गाली, कदाचित् यही शास्त्र है। परन्तु मेरे-जैसों के लिए इसका क्या उपयोग हो सकेगा? आप संस्कृत-ग्रन्थों के अध्येता प्रतीत होते हैं और आप ग्रन्थकार भी हैं, यह भी मैं सुनता हूँ। 'शुद्धसाधारित' राग 'षड्जमध्यमया सृष्टः' बताया गया है। आप मुझे प्रत्यक्ष उदाहरण से बता दीजिए कि यह कौनसी जाति है और इसके स्वर कौनसे हैं। फिर मुझे शंका उत्पन्न नहीं हो सकेगी।

महाराज—अच्छा सुनाता हूँ। 'षड्जमध्यमया सृष्टः' इस प्रकार जो कहा गया है, तो यहाँ धैवत कोमल होगा।

मैं—कोमल का अर्थ आपके पहले बताए हुए अर्थ से ही समझना है न? भैरव में हम कोमल ध ग्रहण करते हैं, ऐसा अर्थ तो नहीं लेना है न?

महाराज—मालूम होता है, तुम मुझे 'रत्नाकर' के रागों के ठाठों की व्याख्या करने के लिए कह रहे हो। तो ठहरो; प्रथम तो 'षड्जमध्यमा' यह विकृत जाति है, शुद्ध नहीं है। शार्ङ्गदेव का 'जाति' नाम ही अनुचित है। यहाँ 'जातित्व' कहाँ है? 'समान धर्म' कहाँ है? मैं उसे एक क्षण में कुण्ठित कर सकता हूँ।

मैं—महाराज! इतनी गहरी चर्चा में भाग लेने का मुझे अधिकार ही क्या है? मैं तो आपका साधारण विद्यार्थी हूँ। हमारे महाराष्ट्र के पाठक आपकी-जितनी सूक्ष्म दृष्टि भी नहीं रखते। 'रत्नाकर' के राग कौनसे स्वरों से व कैसे गाने चाहिए, इतना ही वे समझ जाएँ, तो संतुष्ट हो जाएँगे, ऐसा मुझे विश्वास है। साथ ही यह बात भी नहीं है कि इस 'जाति' शब्द का प्रयोग केवल शार्ङ्गदेव ने ही किया हो। ये ही अठारह जाति भरत की भी हैं और दोनों का वर्णन भी बहुत ही निकट है। आप तो उस राग को ही अभी समझा दें।

महाराज—ठीक है। 'चतुश्चतुश्चतुश्चैव षड्जमध्यमपंचमाः' यह शुद्ध स्वर-व्यवस्था तो तुम्हें ज्ञात ही होगी? यह सब तो अपने संगीत की जड़ ही है।

मैं—जी हाँ, आगे?

महाराज—यह मध्यमा जाति है, तब मध्यम का 'सा' हुआ और पंचम का ऋषभ हुआ। तीसरा स्वर कोमल धैवत हुआ, क्योंकि ऋषभ के आगे गांधार दो श्रुतियों पर है, ठीक है न?

मैं—यह मैं अच्छी तरह समझ नहीं पाया। मध्यमा जाति के स्वर 'काफी' के हैं, क्या आप ऐसा कह रहे हैं? परन्तु यह जाति 'षड्जमध्यमा' है, केवल 'मध्यमा' नहीं है।

महाराज—हाँ, हाँ, इसी लिए मैंने कहा कि 'षाड्जी' का स्वरांतर 'मध्यमा' से लगाया जाएगा और वह 'षाड्जी चतुश्चतुश्चतुश्चैव' इत्यादि है। इस प्रमाण से मध्यम को षड्ज मानकर चलने पर मेरे बताए हुए स्वर हो जाएँगे।

मैं—यह सब मेरे लिए नवीन होने के कारण समझने में थोड़ा विलम्ब हो जाए तो कृपा कर आप रुष्ट न होइएगा। सौभाग्य से यह तो 'षड्ज-मध्यमा' नामक जाति है; परन्तु आंध्री, नन्दयंती, कार्मारवी, इस प्रकार के जो नाम हैं, वहाँ बहुत कठिनाई होगी। उदाहरणार्थ 'कैशिकी' जाति देखिए। इसके सम्बन्ध में सिंहभूपाल कहता है—'षाड्जीगांधारीमध्यमापांचमीनैषादीभ्य: जायते सा कैशिकी' इस जाति का ठाठ और नियम यदि हम प्राप्त करना चाहें, तो क्या करना पड़ेगा? शुष्क वर्णन-मात्र पढ़कर हृदय निराश-सा हो जाता है।

महाराज—क्या तुम्हें संस्कृत आती है?

मैं—जी हाँ, 'रत्नाकर' आदि ग्रन्थ मैंने शास्त्रियों की मदद से पढ़ रखे हैं। शास्त्री लोगों को प्रत्यक्ष संगीत नहीं आता, अतः उनसे भी जाति-प्रकरण की स्पष्टता ठीक प्रकार में नहीं हो सकी। इसमें तो संस्कृत भाषा और प्रत्यक्ष संगीत जाननेवालों की मदद ही उपयोगी हो सकती है।

महाराज—तुम्हारा यह कथन उचित है। इसमें शास्त्री क्या अपना सिर बताएगा? इसमें तो वही सच्चा विद्वान् कहा जाएगा, जो समझा दे कि यह ग्रंथवाक्य, यह उसका अर्थ और ये स्वर हैं।

मैं—यह तो आपने बिलकुल मेरे मन की बात कह दी। इसी प्रकार की जानकारी मुझे चाहिए। यह ग्राम, यह मूर्च्छना, यह जाति, यह ठाठ और यह राग, इस प्रकार एक बार स्पष्टीकरण हो जाए, तो फिर हृदय में किसी प्रकार का संदेह नहीं रहता। इसी तरह का स्पष्टीकरण मैं चाहता हूँ। ठीक है, परन्तु 'रत्नाकर' में वर्णन की हुई जातियाँ क्या सचमुच आपके शिवसंगीत में भी हैं।

महाराज—कुछ हैं, कुछ शार्ङ्गदेव ने अपने पास से मिला दी हैं।

मैं—उसने नहीं मिलाई होंगी, क्योंकि वे ही भरत ने भी बताई हैं। यह कहा जाता है कि भरत उसके पाँचसौ वर्ष पूर्व हो गया है। अस्तु, शुद्ध जाति का क्या अर्थ है?

महाराज—यह भी एक बड़ा भारी संगीत-रहस्य है। यह भी मैं किसी को नहीं बताता। तुम योग्य दिखाई पड़ते हो, अतः यह तुम्हें बताने की मुझे प्रेरणा होती है।

मैं—मैं आपका आभारी हूँ। आपसे प्राप्त जानकारी का मैं अवश्य उपयोग करूँगा।

महाराज—शुद्ध जाति के स्वर अर्थात् तुम्हारा 'काफी' ठाठ है, यही समझो। इसी मान्यता से सभी जाति हल कर ली जाती हैं। आर्षभी जाति कहने पर ऋषभ से काफी का ठाठ आरम्भ किया जावे। आर्षभी का ठाठ निकालने के लिए षाड्जी का ठाठ लेकर उसमें ऋषभ को षड्जत्व दिया जावे और आगे चला जावे।

मैं—क्या यह कुन्जी शिवसंगीत में है?

महाराज—हाँ, मेरा संपूर्ण आधार वही है। वही प्रामाणिक ग्रंथ है। मैं 'रत्नाकर' को दक्षिण-पद्धति का ग्रंथ समझता हूँ। यह ग्रंथ उत्तर-पद्धति के लिए अधिक उपयोगी नहीं है।

मैं—महाराज! मेरे-जैसे अपरिचित व्यक्ति पर आप इतनी कृपा कर रहे हैं, इसलिए मैं आपका बहुत कृतज्ञ हूँ। अब आप इस आर्षभी का ठाठ एक बार लेकर मुझे प्रत्यक्ष सिद्ध कर दिखा दीजिए तो शंका नहीं रहेगी।

महाराज—ठीक है, काफी का ठाठ ऋषभ से ऋषभ तक कायम करो, आर्षभी की दृष्टि से तो यह 'शुद्ध' ही है। ठीक है न? षाड्जी की दृष्टि से यह अवश्य विकृत है। अथवा 'शुद्धार्षभी' को 'विकृत-षाड्जी' थोड़ी देर के लिए समझ लो। आता है कुछ ध्यान में?

मैं—ज़रा ठहरिए! एक मुख्य प्रश्न वैसा ही रह गया। यदि किसी ने यह प्रश्न किया कि मूल षाड्जी का ठाठ काफी कैसे हुआ, तो फिर? यह बात भी आपसे पूछ लेना अच्छा है।

महाराज—'चतुश्चतुश्चतुश्चैव'........श्लोक से यही ठाठ होगा।

मैं—आपकी श्रुति की व्याख्या निराली थी, इसलिए मुझे सन्देह हुआ था। अस्तु, यदि यही श्लोक आधारभूत हो, तो फिर यह प्रश्न ही नहीं उठता। एक दूसरी बात पूछता हूँ। षाड्जी जाति को धैवत की मूर्च्छना बताने में भला क्या अर्थ होगा? मंद्र-धैवत पर षड्जत्व खींचकर क्यों व कैसे रखा जाएगा? इसका सम्बन्ध किससे होगा? इसे आप कैसा समझते हैं?

महाराज—मैं तो इसे शार्ङ्गदेव की अज्ञानता समझता हूँ। यह उसने कहीं से उद्धृत किया होगा।

मैं—कोई हर्ज नहीं, हम इस बात को ही छोड़ दें। आप मुझे अपने तरीके से ही इस समय एक-दो जाति के ठाठ समझा दीजिए, इतना ही पर्याप्त होगा।

महाराज—जाति किस प्रकार हल की जाए, यह मैं पहले ही समझा चुका हूँ उसी प्रकार से चलने पर हो जाएगा।

मैं—महाराज! मैं सत्य एवं स्पष्ट कहता हूँ कि थोड़े-से समझाने या संकेत-मात्र से स्वयमेव मार्ग खोज निकालने-योग्य तीक्ष्ण बुद्धि ईश्वर ने मुझे प्रदान नहीं की। आप ही यदि वे सभी स्पष्ट रूप से समझा दें, तो अच्छा होगा। कष्ट तो आपको सचमुच होगा, परन्तु मेरा सदैव के लिए भला हो जाएगा।

महाराज—ठीक है। तो इस पुस्तक (पोथी) में यह सभी विषय मैंने स्पष्ट लिख रखा है। तुम चाहो तो वह उद्धृत कर लो।

प्रश्न—वह पुस्तक किस प्रकार की थी ?

उत्तर—'रत्नाकर' में वर्णित जातियों व ग्रामरागों का स्पष्टीकरण उन्होंने लिखा था। उनके मनमें अपने ग्रंथ को प्रकाशित करने की अभिलाषा थी, परन्तु अब उनका स्वर्गवास हो जाने के कारण शायद तुम्हें वह पुस्तक दिखाई नहीं पड़ सकेगी। उस पुस्तक के एक-दो उद्धरण मैंने ले रखे हैं। वे ये हैं; देखो :—

## शुद्धार्षभी जाति

शुद्धार्षभी जातिमों अनुवादी ये चार।
रिखब षड्ज यहाँ होत है रिखब तीव्र गंधार॥
पुनि कोमल गंधार है जुगश्रुति मध्यम सार।
पंचम सो मध्यम भयो धैवत पंचम रूप।
त्यौं निषाद धैवत भई संज्ञा तीव्र अनूप॥
जुगश्रुतिनको सा यहाँ भयो है निषाद।
शुद्धार्षभी जातिमों गावत मिटे विवाद॥

सा—रे + ग—म—प—ध + नि—सा—रे
सा—रे + ग—म—प—ध + नि—सा

## शुद्धसाधारित राग

शुद्धसाधारित राग षड्ज ग्राम को है। षड्जमध्यमा स्वरजाती सें उत्पन्न है। तार-षड्ज है ग्रह अंश जामें। द्विश्रुति निषाद गांधार थोड़े लगते हैं। मध्यम समाप्ति कर न्यास है। षड्जस्वर आदि में है, ऐसी उत्तरमंद्रा मूर्च्छना है। सातों स्वरों का राग है। अवरोही प्रसन्नांत संज्ञक वर्णालंकार सें भूषित है। सूर्य देवता है। वीर रौद्र रस है। दिवस के प्रथम प्रहर में प्रयोग है। इस राग में तीव्र ऋषभ, कोमल गंधार, कोमल मध्यम, शुद्ध पंचम, तीव्र धैवत, कोमल निषाद ये स्वर लगते हैं। देव कुल, ब्राह्मण जाति, रक्त वर्ण, जंबु द्वीप, अग्नि ऋषि इ० इ० यह राग अनेक दोषों से मुक्त करता है। गानैश्रवणसें मंगल होता है।

उसने 'रत्नाकर' की मुख्य सात जातियों के ठाठ अपनी पोथी में इस तरह लिख रखे थे :—

षाड्जी····सा रे ग म प ध नि। आर्षभी····सा रे ग म प ध नि।
गांधारी····सा रे ग म मं प ध नि। मध्यमा····सा रे ग म प ध नि।
पंचमी····सा रे ग म प ध नि। धैवती····सा रे ग म प ध नि।
नैषादी····सा रे ग म प ध नि।

हम उसके इन ठाठों के औचित्य-अनौचित्य का विचार नहीं करनेवाले हैं। उसकी पोथी देखकर मैं भी प्रथम दर्शन में कुछ प्रभावित हुआ था, परन्तु कहते हैं न कि 'अधिक परिचय से अधिक ज्ञान होता जाता है।' इसी के अनुसार दो-तीन दिन उनसे चर्चा करने का समय मिल जाने से मुझे सहज में यह दिखाई देने लगा कि इन सज्जन को 'रत्नाकर' का जाति-प्रकरण और ग्राम-राग-प्रपंच समझ में नहीं आ सका है। इन्होंने मुझे 'सामवेद' के मंत्र भी गाकर दिखाए। वे इन्होंने खमाज राग के स्वरों में गाए और उनमें टप्पे-जैसी सैकड़ों तानें लगाईं। मुझे यह देखकर आश्चर्य हुआ, तब उन्होंने कहा—'शिव-संगीत में स्वयं महादेव ने मार्ग और देशी, इस तरह दोनों भेद बताए हैं।' जबकि वे सज्जन अब जीवित नहीं हैं, तब उनकी चर्चा अब हम यहीं समाप्त करेंगे। शिव-मत का मुख्य ग्रन्थ कौनसा है और उसमें क्या है, इसी मुद्दे पर से हम इस चर्चा में पड़ गए थे, ठीक है न? मैं तुम्हें बीच-बीच में अपने अनुभव की बातें सुनाता जा रहा हूँ, इनसे तुम्हारा मनोरंजन भी होगा और कभी उनका उपयोग भी हो सकेगा। और कुछ नहीं, तो इन बातों से तुम अधिक सावधान अवश्य हो जाओगे। अस्तु,

किसी का मत है कि ग्रन्थों में जिसे सोमेश्वर-मत बताया गया है, उसे ही शिवमत समझना चाहिए। कोई कहते हैं कि 'संगीत-दर्पण' में 'के रागाः काश्चरागिण्यः' इस पार्वती के प्रश्न का उत्तर देते हुए महादेवजी ने जो राग-कुटुम्ब बताया है, वह सम्पूर्ण वर्णन 'शिवमत' शीर्षक के अंतर्गत माना जाएगा। इस विधान पर आक्षेप करनेवाले कहते हैं कि यदि ऐसा ही है, तो फिर भैरव के आगे ही 'शिवमत' का उपपद क्यों लगाया जाता है? मैं समझता हूँ कि शिवमत शब्द के इतिहास में अधिक गहरे जाने से हमें विशेष लाभ नहीं होनेवाला है।

**प्रश्न**—जबकि संस्कृत-ग्रन्थकारों ने इस सम्बन्ध में कुछ नहीं लिखा, तब हमें व्यर्थ तर्क करने का श्रम क्यों करना चाहिए?

**उत्तर**—तुमने बिलकुल ठीक कहा, यही मैं भी कहनेवाला था। यह तुम सहज में समझ जाओगे कि शिवमत-भैरव भी भैरव का एक प्रकार है, अतः यह राग प्रातर्गेय है। एक पंडित ने मुझे यह भी सुझाया था कि संस्कृत-ग्रन्थों के शुद्ध भैरव को ही आगे चलकर गायक 'शिवमत भैरव' कहने लगे होंगे। ग्रंथोक्त शुद्ध भैरव में गांधार व निषाद कोमल हैं और अपने 'शिवमत भैरव' में दोनों ग और नि लगते हैं, यह बात भी विचारणीय है। 'नाद-विनोद' ग्रंथ में शिवमत भैरव, भैरवी ठाठ में बताया गया है। मेरे गुरु ने मुझे दोनों ग, नि लगाकर यह राग गाना सिखाया है। इस प्रकार करने पर इस राग में भैरव-अंग अच्छी तरह दिखाया जा सकता है। भैरवी ठाठवाले स्वरूप में भैरव-अंग बिलकुल नहीं दिखाई पड़ेगा। मुझे स्मरण है कि एक बार एक गायक ने शिवमत भैरव मेरे सम्मुख भैरव ठाठ में रे, प वर्ज्य करते हुए गाया था।

**प्रश्न**—वह उसने किस प्रकार गाया था?

**उत्तर**—उसकी चीज की स्थायी के स्वर इस प्रकार थे, देखो :—

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| × | | | | | | |
| सा | ध़।ध़ | नि़ | सा।ध़ | ध़।नि़ | सा | सा |
| सा | ग।म | ध॒ | नि।ध॒ | म।ग | ग | सा |
| नि़ | ध़।ध़ | नि़ | ध़।सा | म।ग | म | ध॒ |
| नि | सां।नि | ध॒ | म।ग | म।ध़ | नि़ | सा |

**प्रश्न**—इस राग-स्वरूप को गाने में बहुत प्रयास अपेक्षित होगा, क्यों ठीक है न ?

**उत्तर**—तुमने ठीक कहा। यह हुआ ही ! किसी पंडित ने यह रूप उस गायक को बता दिया होगा। वह गायक वृद्ध और अनुभवी था। उसने यह राग 'शास्तर का भैरों' कहकर सुनाया था। मगर इसमें उसे 'फिरत' करना नहीं आया।

**प्रश्न**—न जाने किसने उसके गले से यह संकट क्यों बांध दिया ?

**उत्तर**—इन गायकों को नए-नए राग-स्वरूप अपने संग्रह में रखने की सदैव उत्कट लालसा रहती है। अत: ये गायक भी किसी पंडित के पास संस्कृत-भैरव समझने-सीखने गए होंगे। उस पंडित ने 'संगीतदर्पण' में 'धैवतांशग्रहन्यासो रिपहीनत्वमागत:' देखकर और श्लोक के नीचे दी हुई मूर्च्छना 'ध नि सा ग म ध' देखकर यह रूप कर दिया होगा। इसे गाकर रंजक बनाने की जवाबदेही उसने गायक को सौंप दी होगी।

**प्रश्न**—परन्तु क्या यह नहीं दिखाई देता कि वह पंडित भैरव का ठाठ खुशो-खुशी आजकल का हिन्दुस्तानी समझकर ही आगे बढ़ गया है ?

**उत्तर**—यह तो स्पष्ट ही है ! ग्रंथों का ठाठ बिलावल माननेवाले असंख्य पंडित तुम्हें मिल जाएँगे। परन्तु उनको सिवाय 'पारिजात' के एक भी ग्रंथ समझा हुआ नहीं होगा। 'पारिजात' में कोमल और तीव्र संज्ञाएँ हैं, इसी लिए कोई-कोई राग उन्हें इच्छित रूप से मिल जाएँगे; तो भी यह खयाल उन्हें स्वप्न में भी नहीं आएगा कि 'पारिजात' का शुद्ध स्वरमेल कौनसा था ?

मेरा यह मत नहीं कि ग्रंथोक्त रूपों को प्रचार में लाना बुरी बात है। यह तो होना ही चाहिए, परन्तु यह कार्य योग्य एवं अधिकारी व्यक्तियों का है। कुछ ग्रंथोक्त राग इस समय प्रचलित होने लगे हैं और उन्हें लोकप्रियता भी प्राप्त हुई है। इस समय गायकों को भी अच्छी दिशा की ओर मोड़ने का उत्तम अवसर है। गायकों के कंठ उत्तम रूप से तैयार होते हैं और नवीन राग-स्वरूप सीखने की उन्हें उत्कंठा भी रहती है। यदि उन्हें उचित सहायता प्राप्त हो, तो वे थोड़े ही दिनों में पाँच-पचास बिलकुल नवीन राग-स्वरूप प्रचार में ला सकते हैं। इन स्वरूपों को उत्तम नियमों और शास्त्र का समर्थन प्राप्त होने पर समाज द्वारा भी आदर प्राप्त हो सकता है। तानसेन आदि गायकों के समाप्त होने से देश का संपूर्ण संगीत ही सदैव के लिए डूब गया, यह बात फिर कोई कैसे कह सकेगा और ऐसा कहना कैसे शोभनीय होगा ? हम गायकों को अपनी-अपनी बुद्धि के अनुसार नए-नए रागस्वरूप उत्पन्न करते हुए देखते हैं, परन्तु

उन्हें इन स्वरूपों को नाम देने और उनके नियम स्थिर करने की उलझन रहती है। उनके इन रूपों को जाँचकर उन्हें ग्रंथों से मिलाने का प्रयत्न यदि कोई व्यक्ति करे, तो वास्तव में संगीत की उन्नति होगी। पूर्वकथित उस गायक ने मेरी सहायता से भैरव के दो-तीन बिलकुल नए प्रकार तैयार करके गाए और वे मुझे भी पसंद आए। परंतु वे आज तुम्हें नहीं बता रहा हूँ, क्योंकि वे अभी तक प्रचार में नहीं आए। अस्तु, पुण्डरीक की 'रागमाला' में शुद्ध भैरव 'प्रथमगतिगनिः' होने के कारण वह अपने भैरवी ठाठ में ही जाएगा।

प्रश्न—क्या आप पुण्डरीक की वह दूसरी संपूर्ण नवीन राग-रचना हमें सुना रहे हैं ?

उत्तर—तुम चाहते हो, तो सुना देता हूँ; सुनो :—

शुद्धभैरवहिंदोलौ देशिकारस्ततःपरम्।
श्रीरागः शुद्धनाटश्च नट्टनारायणश्च षट्॥
रागा देवमथाख्यातास्तद्धेतुः कथ्यतेऽधुना।
सद्योजातोद्भवः शुद्धभैरवो वामदेवतः॥
हिंदोलो देशिकाराख्यस्त्वभूत्तत्पुरुषाह्वयात्।
श्रीरागः शुद्धनाटाख्योऽपीशानवदनोद्भवः॥
नटनारायणो रागो गिरिजामुखजस्ततः।
एतेषां वनिताः पुत्राः पंच पंच क्रमाद् ब्रुवे॥
धन्नासी भैरवी चैव सैंधवी मारवी तथा।
आसावरीति पंचैताः शुद्धभैरवसुभ्रुवः॥
भैरवः शुद्धललितः पंचमः परजस्तथा।
बंगालश्चेति पंचैते शुद्धभैरवसूनवः॥
भूपाली च वराटी च तोडी प्रथममंजरी।
तुरुष्कतोडिका चेति हिंदोलस्य हि नारिकाः॥
वसंतः शुद्धबंगालः श्यामः सामंतकस्तथा।
कामोदश्चेति पंचैते हिंदोलस्य सुता इमे॥
रामक्री बहुली देशी जयन्तश्रीश्च गुर्जरी।
देशिकारस्य पंचैता विख्याताश्च वरांगनाः॥
ललितश्च विभासश्च सारंगस्त्रिवणस्तथा।
कल्याण इति पंचैते देशिकारस्य सूनवः॥
गौडी पाडी गुणकरी नादरामक्रिया तथा।

गुंडक्री चाथ पंचैताः श्रीरागे हि समाश्रिताः ॥

टक्कश्च देवगांधारो मालवः शुद्धगौडकः ।
कर्णाटबंगाल इति श्रीरागस्य तनूद्भवाः ॥
मालवश्रीश्च देशाची देवक्री मधुमाधवी ।
आहीरी चेति विख्याताः शुद्धनाटवरस्त्रियः ॥
जिजावन्तश्च सालंगनाटः कर्णाटनाटकः ।
छायानाटो हमीरादिनाटो नाटस्यसूनवः ॥
वेलावली च कांभोजी सावेरी सुहवी तथा ।
सौराष्ट्री चेति पंचैता नटनरायणस्त्रियः ॥
मल्लारगौंडकेदारशंकराभरणास्ततः ।
बिहागडश्चेति सुता नटनारायणस्य च ॥
अथैषां लक्षणं वक्ष्ये मूर्त्याभरणपूर्वकम् ।
चन्द्रनेत्रादिकां संज्ञां जानातु लोकतः सुधीः ॥

यह 'रागमाला' ग्रंथ शीघ्र ही प्रकाशित होना सम्भव है, अतः इसके सम्बन्ध में अधिक नहीं बता रहा हूँ। भिन्न-भिन्न रागों का विचार करते समय इस ग्रंथ में लक्षणों पर भी विचार किया जाएगा। इस ग्रंथ की आवश्यक जानकारी मैं तुम्हें देता रहूँगा।

प्रश्न—तो अब यही समझ लेना चाहिए कि शुद्ध भैरव का आजकल प्रचार नहीं है?

उत्तर—वास्तव में यही कहा जाएगा। भैरवी ठाठ में रे, प-वर्जित स्वरूप मालकंस-जैसा दिखाई देगा। यह सत्य है कि इसमें वादी स्वर भिन्न रहेगा, परन्तु कुल मिलाकर राग-स्वरूप इसी प्रकार दिखाई देगा। पुण्डरीक 'अरिः' कहता है। यह स्वरूप कुछ भिन्न हो जाएगा। मैंने स्वयं जो शिवमतभैरव सीखा है, वह 'लक्ष्यसंगीत' में बताए हुए विवरण से मिल जाएगा, यह मैं पहले भी कह चुका हूँ। इस राग में दोनों गांधार व निषाद लेकर भैरव-अंग कायम रखने में सारी खूबी है। कोमल ग, नि स्वर अवरोह में प्रयुक्त होते हैं, इसलिए उन्हें उचित मात्रा में ही रखना बहुत कुशलतापूर्ण कार्य है। यह प्रातःकालीन राग है, अतः अवरोह की ओर विशेष ध्यान देना पड़ेगा। अवरोह में कोमल निषाद ग्रहण करने की स्वीकृति है, परन्तु 'सां, नि, ध, प' इस प्रकार स्वर कभी नहीं चल सकेंगे, क्योंकि इन्हें सावकाश रूप से गाने पर

आसावरी और जौनपुरी राग आगे आ जाएँगे और जलद ( द्रुत ) लय में गाने पर भैरवी आगे आ जाएगी।

**प्रश्न**—यह ठीक है, क्योंकि उस ठाठ का वह उत्तरांग हमें भी ज्ञात है। फिर क्या किया जाएगा?

**उत्तर**—यहाँ कोई युक्ति आवश्यक है, इसलिए गायक यहाँ पर 'नि, सा, धुनिप' इस प्रकार मार्ग निकाल लेते हैं। इसी तरह गांधार ( कोमल ) लगाते समय 'निसा, गुरेसा' इस प्रकार एक टुकड़ा अपने भैरव में गा दिया करते हैं। ये दोनों टुकड़े आ जाने पर अपने कानों पर कुछ भिन्न ही प्रभाव होता है। मैं इन्हें किस प्रकार लेता हूँ; यह देखो :—

'सा, ग, गमरे, ग, पमगमरे, सा, निसा, गुरेसा, निसा, धुनिप गगमरे, रेग, म, पमगरे, सा।'

इसमें ऋषभ का प्रसिद्ध आंदोलन और 'मगरेसा' यह भैरव की प्रमुख तान मैं कितनी सावधानी से सँभालता हूँ, यह देखते हो न?

**प्रश्न**—ऐसे रागों में गायक 'फिरत' किस प्रकार करते होंगे?

**उत्तर**—मिश्र रागों में प्राय: गायक मुख्य राग, की 'फिरत' ही करते हैं। इस राग में भैरव की 'फिरत' की जाती है। कहीं-कहीं 'सा, गुरेसा' और 'धुनिप' 'प, धुनिधुप' इस प्रकार टुकड़े सम्मिलित कर लेते हैं और तत्काल इन्हें छोड़कर पुन: भैरग-अंग घिसने लगते हैं। मिश्र रागों में राग-नियमों की ओर लक्ष्य रखते हुए रचे गए ध्रुवपद-गीत उत्तम होते हैं; परन्तु इस समय यह कहना गलत नहीं होगा कि ख्यालों ने ध्रुवपदों को बहुत पीछे डाल दिया है। ख्याल-गायकों की 'फिरत' अनेक बार दोषपूर्ण समझी जाती है। इन लोगों में यह बात नहीं है कि उत्तम गुणी नहीं हों, परन्तु यह भी असत्य नहीं है कि अधिकतर आँखें बन्दकर दौड़नेवाले ही मिलते हैं। ऐसे लोग तुमसे शायद यह कहेंगे कि 'तुम लोग हमारे-जैसी 'फिरत' नहीं कर सकते, इसी लिए तुम तानबाजी की निन्दा करते हो।' परन्तु इस उत्तर में कुछ भी तथ्य नहीं है। हम 'फिरत' के विरुद्ध हरगिज नहीं हैं। हम राग-नियम सँभालकर और समझदारी से की जानेवाली 'फिरत' तो आवश्यक समझते हैं। गायकी के संपूर्ण गुण-धर्म निभाते हुए, जो अपना राग उत्तम रूप से सँभालता रहे, वही उच्च कोटि का गायक है। अस्तु,

शिवमत भैरव में 'निसा, गुरेसा' इस जगह टोड़ी से इसे बचाना है और 'धुनिप' अथवा 'धुनिधुप' यहाँ भैरवी या आसावरी से बचाना है। अत: यह भाग मैं किस प्रकार गाता हूँ, उसे अच्छी तरह देखकर सीख लो। शिवमत भैरव तुम्हें इस प्रकार से शुरू करना है—'सा, ग, गमरे, रेगमगमरे, सा, सा, निसा, गुरेसा, निसा, धुनिप, मप, धु, निसा, गमगरे, सा।'

भैरव राग समझाते समय मैं तुम्हें यह बता ही चुका हूँ कि इसमें गायक कोमल निषाद का प्रयोग किस प्रकार करते हैं। वही युक्ति इस राग में भी योजित की

जाए। 'प, निधप, गमग, रेसा' इस प्रकार का स्वर-भाग अशुद्ध नहीं होगा। 'निसा, रेगरेसा' इस प्रकार लेने से तोड़ी अधिक स्पष्ट दिखाई पड़ेगी, इसलिए 'निसा, रेग' इस प्रकार न लेते हुए 'निसा, गरेसा' इस प्रकार स्वर लिए जाएँ। भैरव जहाँ-तहाँ भरपूर रखा जाए। देखें, इसे तुम किस प्रकार करोगे ?

प्रश्न—'सारेरेसा, गमपमगरेसा, निसा, गरेसा, धपगमपगमरे, सा, धपगम, रे, गमधप, गमरे, सा, ग, गमरे, गपमगरे, सा, निसागरेसा, निसा, ध, निधनिप, मपध, निसा, गमरे, गपमग, रे, सा।' इस प्रकार स्वर-विस्तार करना उचित होगा ?

उत्तर—हाँ, ठीक रहेगा। सदैव यह बात ध्यान में रखकर चलना पर्याप्त होगा कि टोड़ी का वह टुकड़ा केवल रागभिन्नता के लिए प्रयुक्त करना है। मेरे गुरु ने मुझसे कहा था कि यह राग जितना सावकाश गाया जाए, उतना अधिक शोभनीय होगा। पहले ही हम भैरव राग को गम्भीर प्रकृति का मान चुके हैं, अत: उनका यह कथन भी यथार्थ है। एक गायक ने मुझे अपने शिवमत भैरव में दोनों धैवत लगाकर दिखाए थे, परन्तु उसने अपना तीव्र धैवत ध्रुवपद के आभोग में एक जगह प्रयुक्त किया था और वह भी आरोह में ही रखा था। यह विशेषता ध्यान में रखी जाए।

प्रश्न—वह आभोग उसने किस तरह गाया था ?

उत्तर—'सासा, धधप, प, पधनिसां, धप, गमरे, गपमगमरे सा; (संचारी) पध, निसां, निसां, धनिसां, गंरेंसांनिसां, धनिप, पधनिसां, धप, निधप, गमपग मगरे, सा।'

इस प्रकार उसने अपना आभोग गाया था। यह भी सुनने में बुरा नहीं लगता। तुमने ध्यान दिया कि वह तीव्र ध इस उत्तर राग में आरोह में रखा गया है ? यह मैं कह चुका हूँ कि कुछ ग्रन्थकार भैरव में तीव्र ध माननेवाले भी निकल आएँगे। तीव्र ध लेकर और आरोह में रे, प वर्ज्य कर एक गायक ने मुझे इस प्रकार भैरव सुनाया था—मम, गमप, मगरेरेसा। सासागगमगगरेरेसा। सासागमपगमधधप। गमधमपगमरेरेसा। ममगममधनिसांरेंसां। सांगंमंपंमंगंगंरेंरेंसां। सांरेंसांनिधपम-धपम। गमनिधपमगरेरेसा।

हम इस स्वरूप को भैरव नहीं कहेंगे, यह तो एक भिन्न राग हो जाएगा। यदि भैरव में पंचम वर्ज्य कर रे, ध स्वर आंदोलित गाए जाएँ, तो गायक कहते हैं कि वह 'ललितभैरव' हो जाता है। जबकि पंचम वर्ज्य करना है और ललित-अंग बनाए रखना है, तो उसमें मध्यम अवश्य ही महत्त्व प्राप्त करेगा। ललित में दोनों मध्यम लगते हैं, परन्तु ललितभैरव में इस प्रकार नहीं लिए जाते, इसलिए भी यह राग भिन्न दिखाई देगा। एक बार मैंने एक गायक को अपना राग 'रामकली का औडुव-सम्पूर्ण' प्रकार गाकर सुनाया था। इसे उसने 'भोली-भैरव' बताया; परन्तु इसमें उसने निषाद वर्ज्य न करने की सूचना दी। उसने एक प्रधान विशेषता यह बताई कि आरोह में भिन्न-भिन्न स्वर वर्ज्य कर अवरोह स्पष्ट रूप से भैरव का रखने पर भिन्न-

भिन्न राग उत्पन्न हो जाते हैं। अवरोह में उत्तम रूप से आंदोलित रे, धु स्वर दिखाए गए कि श्रोतागण भैरव की ओर आए। मध्यम या धैवत स्वर वादी बनाया जाए, गांधार, निषाद को आगे बढ़ाया कि प्रभात का प्रभाव नष्ट हो जाएगा। मुझे इस गायक का कथन बहुत सार्थक प्रतीत हुआ।

तो फिर अब एक बार मुझे यह बताओ कि तुम शिवमतभैरव के लक्षण किस प्रकार ध्यान में रखोगे ?

प्रश्न—हम इस राग को इस प्रकार याद रखेंगे—शिवमतभैरव एक सम्पूर्ण राग है। इसका अधिकांश स्वरूप भैरव के समकक्ष होता है। आरोह में ग, नि स्वर तीव्र ही लिए जाएँ। अवरोह में तोड़ी की झलक-मात्र दिखाई पड़ेगी, परन्तु श्रोताओं को यह राग तोड़ी का प्रकार ज्ञात नहीं होना चाहिए। आंदोलित रे, धु योग्य स्थलों पर उचित प्रमाण से दिखाई देने चाहिए। वादी स्वर धैवत रखा जाए।

उत्तर—मैं समझता हूँ कि अभी इतनी जानकारी पर्याप्त होगी। यह राग विवादग्रस्त रागों में से एक है; क्योंकि यह अप्रसिद्ध राग है। अर्वाचीन ग्रंथकार इस राग के सम्बन्ध में अधिक जानकारी नहीं दे सकते और यह बात समझ में आने-योग्य भी है। ये लोग अपना स्वतः का मत बताकर, निर्णय पाठकों पर ही छोड़ देते हैं। यह बात सदैव प्रचार के अनुसार ही रहनेवाली है। स्थानभिन्नता के कारण प्रचार में भी भिन्नता हो सकती है, तो भी प्रत्येक गायक द्वारा अपनी पद्धति को दृढ़ता से पकड़े रहना सदैव हितकारी ही होगा।

प्रश्न—लक्ष्यसंगीतकार ने शिवमतभैरव का वर्णन किस प्रकार किया है ?

उत्तर—मैंने उसी के मत के अनुसार तुम्हें यह बताया है। वह कहता है :—

भैरवस्यैव संस्थाने भैरवः शिवपूर्वकः।
नियुक्तो नित्यमाचार्यैर्मिश्रमेलसमुद्भवः ॥
आरोहे गनितीव्रत्वं भैरवांगं प्रदर्शयेत्।
अवरोहे तन्मृदुत्वं तोडीभेदं प्रसूचयेत् ॥
प्रसिद्धिविधुरत्वात्स्याद्रागोऽयं वादमूलकः।
लक्ष्यमार्गमनुसृत्य कुर्यादिह सुनिर्णयम् ॥
भैरवांगरिधौ योज्यौ रागेऽस्मिन् गायकोत्तमैः।
यदंगं तत्त्वतो येन सुव्यक्तं प्रकटीभवेत् ॥

रागकल्पद्रुमकार का मत भी ऐसा ही है। वह कहता है :—

संस्थान एवाजनि भैरवस्य।
मिश्रस्वरूपः शिवभैरवोऽसौ ॥

भेदस्त्वियान् भैरवतोऽस्य दृष्टो-
वरोहणे यन्निगयोर्मृदुत्वम् ॥

शार्ङ्गदेव ने 'शुद्धभैरव' राग का वर्णन 'रत्नाकर' में इस प्रकार किया है :—

धैवतांशग्रहन्याससंयुतः स्यात्समस्वरः ।
तारमंद्रोऽयमाषड्जगान्धारं शुद्धभैरवः ॥

प्रश्न—इसे उसने किस ग्रामराग का 'जन्यराग' माना है ?

उत्तर—ऐसा कुछ नहीं बताया। उसने जो दशविध रागवर्ग माने हैं, उसमें 'राग' शीर्षक के नीचे उसने बीस नाम दिए हैं, उन्हीं में एक शुद्धभैरव है। लक्षणों में जाति, ग्राम, मूर्च्छना आदि कुछ नहीं बताए गए। शार्ङ्गदेव के ये बीस राग अगले कुछ ग्रंथकारों द्वारा व्यर्थ ही उद्धृत किए हुए प्राप्त होते हैं।

प्रश्न—भला, ऐसी जगह भाषांतरकार विश्वनाथ ने कैसा किया है ?

उत्तर—उसने केवल भाषांतर-मात्र किया है। जैसे :—

शुद्ध भैरव जो राग है सो धैवत अंश ग्रहन्यास स्वर ताकरिके भली-भांति युक्त है, समान है स्वर जामे, षड्ज और गांधार जे स्वर तिन्हें अवधि करके तार और मंद्र स्वर है जामे ऐसो है।

इस भाषांतर से भला क्या खुलासा होगा ?

प्रश्न—धन्य है गुरुजी, इन लोगों को! इस विश्वनाथ ने सम्पूर्ण 'रत्नाकर' का इसी प्रकार नमूनेदार भाषांतर कर रखा है न ?

उत्तर—मैं तो इसे ऐसा ही समझता हूँ। कदाचित् किसी राजा ने उससे यह टीका कराई होगी।

प्रश्न—यदि कोई इसे प्रकाशित करना चाहे, तो हजारों रुपए लग जाएँगे, ठीक है न ?

उत्तर—यह सत्य है, परन्तु यह श्रम भला कौन करने जाएगा ? जिसमें अब तो 'राधा-गोविंद संगीतसार' प्रकाशित हो ही गया है। मैं समझता हूँ, उसका अभी हिंदी-भाषांतर करने की आवश्यकता नहीं है। जब 'संगीतसार' से शिक्षा लेकर गायक तैयार होने लगेंगे और उन्हें कठिनाई होगी, तब फिर अन्य हिंदी-ग्रन्थों की आवश्यकता हो सकती है। वह समय अभी बहुत दूर है।

भैरवस्यावरोहे तु कोमलौ भवतो गनी ।
शिवभैरवमाहुस्तं तदा गीतविशारदाः ॥
—चंद्रिकायाम्

दक्षिण की ओर शिवमत भैरव का प्रचार नहीं है। अपना हिंदुस्तानी भैरव उस तरफ अब बहुत प्रिय हो रहा है। अपने यहाँ कुछ अप्रसिद्ध रागों के सम्बन्ध में

मैंने उधर बहुत खोज की, परन्तु कोई उल्लेखनीय जानकारी प्राप्त न हो सकी। उस ओर भी इस समय प्राचीन संगीत का अधिक ज्ञान नहीं दिखाई पड़ता। अनेक जगह तो व्यंकटमखी के नाम का भी पता नहीं था। जिस प्रकार अपने यहाँ नवीन और प्राचीन कल्पनाओं का मिश्रण हो गया है, उसी प्रकार उधर भी पाया जाता है। त्यागय्या (त्यागराज) के पाँच-पच्चीस कीर्तन गाने आए कि उस व्यक्ति को उधर बड़ी भारी कीर्ति मिल जाती है। 'मेल कर्ता' और कुछ जन्यराग समझ गए कि 'शास्त्र-ज्ञान' उत्तम हो गया, इस प्रकार की मान्यतावाले व्यक्ति उधर अनेक निकल आएँगे। यह मैं बता चुका हूँ कि 'रत्नाकर' को अच्छी तरह समझ चुका हो, ऐसा एक भी पंडित मुझे उस तरफ नहीं दिखाई दिया। यह बात नहीं है कि उनके संगीत में 'रत्नाकर' का बोध होना आवश्यक ही हो, परन्तु मैंने वहाँ की स्थिति बताई है। खैर, उन्हीं पर क्यों हँसा जाए? क्या अपने यहाँ के एक विद्वान् ने कुछ दिन पूर्व सामयिक पत्रों में अपना यह मत प्रकाशित नहीं किया था कि श्रुति, मूर्च्छना और ग्रामों की चर्चा करनेवाले पागल लोग हैं? जिसका विषय पर जैसा अधिकार है, उसी प्रकार उसका मत भी होगा। ऐसा कहनेवालों पर हमें कभी भी कुपित नहीं होना चाहिए, बल्कि वे तो दया के पात्र हैं। अधिक अच्छा अभ्यास हो जाने के पश्चात् मैं तुमसे भी प्रवास करने की सिफारिश करूँगा।

प्रश्न—क्या आप हमें इस बात की रूप-रेखा समझा देंगे कि प्रवास में आप संगीत-सम्बन्धी जानकारी किस प्रकार पूछते थे? शायद आपका अनुभव हमें भी आगे-पीछे उपयोगी सिद्ध हो?

उत्तर—प्रवास पर जाते समय मैं कुछ निश्चित प्रश्न कागज पर लिख लिया करता था। और प्रत्येक संगीत-प्रसिद्ध नगर में जिन-जिन विद्वानों से भेंट होती, वे प्रश्न उनसे पूछता था। उनके दिए हुए उत्तर भी लिख लिया करता था। निश्चित प्रश्न पर भिन्न-भिन्न प्रकार के उत्तर प्राप्त होने से फिर हमें स्वतन्त्र विचार करने में सुविधा रहती है।

प्रश्न—तो फिर वे प्रश्न हमें भी सुना दीजिए?

उत्तर—ठीक है, सुन लो! परन्तु आरम्भ में इन प्रश्नों के सम्बन्ध में दो शब्द कहना आवश्यक है। इन प्रश्नों में से कुछ अब निरुपयोगी हैं, कुछ प्रश्नों के उत्तर अब तुम भी दे सकते हो, कुछ प्रश्न एक ही मुद्दे पर भिन्न-भिन्न शब्दों के हैं और कुछ खास तौर से टेढ़े रखे गए हैं। यद्यपि ये प्रथम दृष्टि में कहीं-कहीं कलहोत्पादक-से दिखाई दिए, परन्तु ईश्वर की कृपा से किसी भी विद्वान् से मेरा कभी भी झगड़ा नहीं हुआ। प्रवास में हमें जो जानकारी हो, उसे मुक्त हृदय से दूसरों को बताने को हमें तैयार रहना चाहिए, इतना काफी है। यह अच्छा ही हुआ कि पिछली चर्चा के समय इन प्रश्नों को जानने की प्रेरणा तुम्हें नहीं हुई, क्योंकि तब तुम इस विषय में बिलकुल नए थे, और भली प्रकार इन्हें पूछ भी नहीं सकते थे। प्रश्न पूछने के पूर्व सामनेवाले विद्वान् का अधिकार, उसका स्वभाव, उसकी प्रतिष्ठा, इन सभी बातों की ओर ध्यान दिया जाता है। साथ ही किसी समय इन प्रश्नों को देखकर और इस

सम्बन्ध में समाज की अज्ञानता एवं उदासीनता देखकर तुम्हारा विचार यह भी हो सकता है कि यह विषय बहुत जटिल और असाध्य है; किन्तु अब तुम्हारी स्थिति भिन्न है। मेरा यह दावा नहीं है कि इन सभी प्रश्नों के समाधानकारक उत्तर मुझे प्राप्त हो गए हैं। मैं यह नम्रतापूर्वक स्वीकार करूँगा कि अभी तक कुछ बातों पर मेरी खोज चालू है। ये प्रश्न तुम शुद्ध अंतःकरण से, नम्रतापूर्वक व दूसरे का अपमान न हो, इस रीति से पूछकर अपनी जानकारी प्राप्त कर सकते हो, परंतु अभी तुम्हें इन प्रश्नों को हल करने का कार्य अपने सिर पर लेना ही नहीं चाहिए, क्योंकि यह तुम्हारा विषय नहीं है।

## प्रश्न

१. आपके प्रदेश में उत्तर की संगीत-पद्धति प्रचलित है, या दक्षिण की? इसमें भेद कौनसा है?

२. आपकी पद्धति का आधार-ग्रंथ कौनसा है और क्यों? क्या वह उपलब्ध है?

३. आपके यहाँ प्राचीन संगीत-शास्त्र पढ़े हुए पंडित कौन-कौन हैं?

४. क्या इस तरफ ग्रन्थोक्त नियमों का अनुसरण कर 'साम' गानेवाले लोग हैं? 'साम' इधर किस रीति से सिखाया जाता है?

५. क्या आपने 'साम'-गायन सुना है? उसमें कितने व कौन-कौनसे स्वर लिए जाते हैं? क्या आप उन स्वरों की तुलना हिंदुस्तानी स्वरों से कर सकते हैं, किस प्रकार?

६. क्या आपके यहाँ राग-रागिनी-पुत्र-पौत्रादिक कुटुम्ब स्वीकार करने की प्रथा है? यदि है, तो आप किस ग्रंथ का वर्गीकरण मानते हैं, और क्यों?

७. क्या आपने राग, रागिनी और पुत्र आदि को अलग-अलग पहचानने के उपाय किसी भी ग्रंथ में देखे हैं? क्या आपने कोई फारसी अथवा उर्दू-ग्रंथ भी देखे हैं? कौन-कौनसे? क्या उनके आधार संस्कृत-ग्रंथ ही हैं?

८. इस समय यह समझा जा रहा है कि प्राचीन संगीत परिवर्तित हो गया है, तो फिर क्या आज प्राचीन वर्गीकरण सुविधाजनक हो सकेगा? यदि आप नवीन रचना करना उचित समझते हों, तो उसे आप किन-किन सिद्धांतों पर और किन-किन साधनों से करना चाहेंगे। क्या भिन्न-भिन्न प्रदेशों में भिन्न-भिन्न प्रचार होने से अनेक प्रकार की रचना होना सम्भव है? इसमें क्या उपाय हो सकता है?

९. आप प्राचीन शुद्ध स्वरमेल किसे समझते हैं? शार्ङ्गदेव ने अपने 'रत्नाकर' के आरंभ में श्रुति वीणा रचकर दिखाई है, क्या वह उपयुक्त है? क्यों? उसके कथनानुसार श्रुतियों की रचना करने पर कौनसा शुद्ध ठाठ उत्पन्न होगा? क्या आप यह सिद्ध कर सकते हैं कि शार्ङ्गदेव आदि पंडितों को नाद के आंदोलन की जानकारी थी? यदि नहीं, तो वे अपने स्वर किस प्रकार कायम करते थे?

१०. आज हिन्दुस्तानी पद्धति का शुद्ध ठाठ 'बिलावल' माना जाता है, यह शार्ङ्गदेव का कौनसा ठाठ होगा? शार्ङ्गदेव का यह 'शुद्ध' क्यों नहीं हो सकेगा?

११. अपने यहाँ तीन प्रकार के स्वरांतर हैं और पश्चिम की ओर भी तीन ही हैं। क्या केवल इतने साम्य से पश्चिम के त्रिश्रुतिक, द्विश्रुतिक आदि स्वर अपने ग्रंथों पर लादे जा सकेंगे ? इस बात का प्रमाण किस ग्रन्थ से दिया जा सकेगा ?

१२. प्राचीन ग्रंथकार अंतर और काकली स्वरों को विकृत मानते हैं, इससे क्या बोध होता है ?

१३. प्राचीन ग्रंथकारों के पास 'श्रुति' नापने के कौनसे साधन होंगे ? यूरोप के प्राचीन संगीत का आदि-सप्तक कौनसा होगा और क्यों ? क्या उस संगीत का इतिहास हमारे लिए उपयोगी होगा ? क्या उधर का Doric ठाठ अपने 'तोड़ी' ठाठ के निकट आ जाता है ? अपना आदि-राग 'शुद्ध भैरव' ग्रंथोक्त तोड़ी ठाठ का ही कोई-कोई मानते हैं। इन सम्पूर्ण बातों में आपको क्या कोई सम्बन्ध दिखाई देता है ? इस प्रमाण का उपयोग कहाँ किया जा सकेगा ?

१४. 'श्रुति' और 'स्वर' में आप क्या भेद मानते हैं ? इस विषय पर आपको किस ग्रन्थ का मत पसन्द आता है ? आप 'अनुरणन' का क्या अर्थ समझते हैं ? क्या आपको मतंग और भरत का श्रुति-प्रमाण व्यवस्थित ज्ञात होता है ? क्यों ? शार्ङ्ग-देव ने चार 'सारणा' किस हेतु से बताई हैं ? 'द्वाविंशतिरेव श्रुतयः इति इयत्ता' इसे सिद्ध करने के लिए क्या श्रुतिस्वर-स्थानों को नियत स्थान पर स्वीकृत करना पड़ेगा ? क्या यह विभाग सन्तोषजनक हो जाएगा ?

१५. पहले ग्रामों की क्या आवश्यकता रही थी ? ये तीन क्यों माने गए ? मध्यम ग्राम से प्राचीन संगीत का क्या हित हुआ ? अब वह क्यों नहीं होता ? क्या हिंदुस्तानी पद्धति के प्राचीन व अर्वाचीन भेद किए जा सकते हैं ? नवीन पद्धति में आप किन-किन ग्रंथों को स्थान देंगे ? क्या आप यह समझते हैं कि शार्ङ्गदेव के समय देश में तीव्र, कोमल आदि संज्ञाएँ बिलकुल प्रचार में नहीं थीं ? ये संज्ञाएँ 'भुजवसुदशमितशाके' के समय 'तरंगिणी' में हैं, क्या इससे आपको आश्चर्य होगा ? क्या वास्तव में शार्ङ्गदेव के बहुतसे राग (रागों की बड़ी संख्या) दक्षिणी ग्रंथों में तथा प्रचार में हैं ? क्यों भला ? उसके किन-किन रागों को आप खास उत्तर के कहेंगे ?

१६. क्या शार्ङ्गदेव ने वादी-विवादी-स्वर-प्रकरण यथायोग्य लिखा है ? इसमें शार्ङ्गदेव ने 'निगौ अन्यविवादिनौ, रिधयोरेव वा स्यातां, तौ तयोर्वा रिधावपि' इस प्रकार कहा है। इसे आप उदाहरणों से समझा देंगे ? क्या विवादी की व्याख्या शार्ङ्गदेव की कुछ जातियों में प्रयुक्त कर दिखा सकेंगे ? क्या प्राचीन संगीत में विवादी का उपयोग हो सका था ? किस नियम से ? वह कहाँ किया हुआ दिखाई देता है ? क्या इन स्वरों का सम्बन्ध ठाठ-रचना से रहा था ? क्या इस प्रकरण पर सिंहभूपाल द्वारा की हुई टीका आपने देखी है ? क्या आप समझते हैं कि यह सब यथार्थ है; क्यों ?

ननु संवादित्वेन क उपयोगः ? ब्रूमः। यस्मिन् गीते अंशत्वेन परिकल्पितः षड्जः तत्स्थाने मध्यमः क्रियमाणो रागो न भवेत्। षड्ज-

पंचमयोः स्थाने पंचमषड्जौ प्रयुज्यमानौ जातिहानिकरौ भवतः। +। गांधारनिषादयोः स्थाने निषादगांधारौ प्रयुज्यमानौ जातिरागहानिं न कुरुतः।

इसे उदाहरणों से समझाइए। इसी प्रकार अनुवादी की स्पष्ट व्याख्या कीजिए। क्या अनुवादी के उपयोग के कुछ नियम थे? कौनसे?

१७. मतंग कहता है :—

मूर्च्छनाशब्दो निष्पन्नो मूर्च्छामोहसमुच्छ्रये। मूर्च्छ्यते येन रागोहि मूर्च्छनेत्यभिसंज्ञिता॥ स्वराणामेव मूर्च्छनात्वं न त्वारोहावरोहणरूपायाः क्रियायाः। आरोहणावरोहेण क्रमेण स्वरसप्तकं। मूर्च्छनाशब्दवाच्यं हि विज्ञेयं तद्विचक्षणैः॥

क्या मतंग का यह मत आपको मान्य है? तो फिर 'मूर्च्छना' शब्द-सम्बन्धी उलझन क्या शार्ङ्गदेव के पूर्व से चलती आ रही है? मतंग द्वादशस्वर-मूर्च्छना ही मानता है। क्या इस बात से कोई हित होगा? अहोबल की मूर्च्छना से क्या भला हुआ? भरत ने मूर्च्छना की व्याख्या कैसी की है? क्या उसके 'पूर्णः प्रक्रमयुक्ताः षाडवौडवितीकृताः' इस कथन से मूर्च्छना का सम्बन्ध अगले ग्रंथकारों के मूर्च्छना-प्रस्तार से लग जाएगा? किस तरह?

१८. शार्ङ्गदेव ने मूर्च्छना का उपयोग किस उद्देश्य से किया? 'शुद्धा, सांतरा, सकाकली, सकाकल्यंतरा' ये भेद उसने किसलिए किए? इनका उपयोग उसने कहाँ और किस प्रकार किया। क्या उसके भेद भरत के भेदों से मिल जाते हैं? क्या यह भाग उदाहरण से समझा देंगे? 'स्वराणामेव मूर्च्छनात्वम्' आदि विधान क्या भरत, शार्ङ्गदेव के मतों से विसंगत हो जाते हैं? किस प्रकार?

१९. भरत ने स्वयं मूर्च्छना का उपयोग कहाँ और किस प्रकार किया है। उसके ग्रंथों में राग नहीं हैं, परन्तु 'जाति' है। तो भी प्रत्येक जाति की मूर्च्छना जिस प्रकार शार्ङ्गदेव बताता है, उस तरह भरत नहीं बताता। ऐसा क्यों? शार्ङ्गदेव ने भला ऐसा क्यों किया होगा? ऐसा करने की आवश्यकता कैसे हुई?

२०. ग्रामराग' जाति से उत्पन्न कहा जाता है। क्या इनकी मूर्च्छनाएँ जाति को मूर्च्छनाओं से भिन्न होती हैं? क्यों? क्या आप पाँच व्यवस्थित रागों को लेकर उनकी मूर्च्छना और जनक जाति की मूर्च्छना बताकर उनका परस्पर सम्बन्ध दिखा सकेंगे? जाति के लक्षणों में ग्रह आदि स्वर होते हैं; इनका मूर्च्छना से कौनसा सम्बन्ध रहेगा? जाति के अंश स्वर अनेक, और मूर्च्छना का एक, भला ऐसा क्यों?

२१. जाति-लक्षण तेरह थे, उनमें से शार्ङ्गदेव ने कितने प्रयुक्त किए? शेष क्यों छोड़ दिए? शार्ङ्गदेव के समय राग थे, फिर उसने 'जाति' क्यों बताई होंगी? 'षाड्जी जाति' अर्थात् कौनसा मेल और इस मेल का कौनसा ग्रामराग हुआ? यदि नहीं, तो क्यों?

२२. 'षड्जादिक मूर्च्छना' कुछ ग्रामरागों में बताई गई है, परन्तु यह किसी भी जाति के लिए बताई हुई नहीं दिखाई पड़ती। इसका स्पष्टीकरण अथवा समाधान आप कैसे करेंगे?

२३. शार्ङ्गदेव अपने बारह विकृत स्वर बतलाता है। क्या ये एक ही सप्तक में प्रयुक्त करने के लिए उसने एकत्र बता दिए हैं ? यदि नहीं, तो इनका उपयोग करने का नियम कौनसा है ? क्या 'रत्नाकर' की परिभाषा आपको उत्तर के किसी भी ग्रन्थ में दिखाई दी ? यदि नहीं, तो क्यों ? 'रत्नाकर' की पद्धति उत्तर की ही है, इसे मानने के लिए आप कौनसा निर्विवाद आधार बता सकेंगे ? इसमें की परिभाषा दक्षिण-पद्धति में क्यों दिखाई देती है ? उत्तर की ओर वे क्यों और कब नष्ट हो गईं ?

२४. 'राग-तरंगिणी' क्या आप प्रत्यक्ष देख चुके हैं ? क्या इस ग्रन्थ के रागों का सम्बन्ध 'रत्नाकर' के रागों से किया जा सकता है ? 'संगीत-दर्पण' ग्रंथ के बहुत-से राग उत्तर-पद्धति में होने पर भी इसमें तीव्र, कोमल आदि संज्ञाएँ नहीं हैं, क्या इससे आपको आश्चर्य अनुभव नहीं होगा ? दक्षिण की ओर जाति-मूर्च्छना की व्यवस्था नहीं है। क्या इतने से ही 'रत्नाकर' उत्तर का ग्रंथ ठहराया जा सकेगा ? आप ऐसा कौनसा प्रमाण देंगे कि 'रत्नाकर' ग्रंथ दक्षिण-पद्धति का होना सम्भव ही नहीं है ?

२५. 'रत्नाकर' का 'साधारण प्रकरण' भरत के साधारण प्रकरण से क्या बिलकुल अच्छी तरह मिल जाता है ? भरत ने 'च्युत स्वर' किस प्रकार बताए हैं ? यदि नहीं, तो क्यों नहीं बताए ? वह सम्पूर्ण कितने स्वरों का उपयोग करता है ? किस आधार पर ? शार्ङ्गदेव ने नए नाम कहाँ से और क्यों ग्रहण किए ?

२६. 'ग्रामसाधारण' का अर्थ क्या ? इसकी आवश्यकता कैसे उत्पन्न होती है ? क्या मूर्च्छना के चार भेद और साधारण प्रकरण अलग-अलग खास तौर पर बताए गए हैं ? ऐसा क्यों ? 'अल्पप्रयोगः सर्वत्र काकली चान्तरस्वरः।' इस प्रकार शार्ङ्गदेव ने क्यों कहा ? उसकी अठारह जातियों में अन्तरगांधार व काकली निषाद आपको कितने स्थलों पर दिखाई देते हैं ? क्यों ? क्या उसके रागों में भी ये स्वर दिखाई देते हैं ? क्यों ? 'षड्जे षड्जसाधारणं', 'मध्यमे मध्यम-साधारणं' इस उक्ति का क्या स्पष्टीकरण किया जाएगा ? 'प्रयोज्यौ षड्ज-मुच्चार्य काकलीधैवतौ क्रमात्।' इत्यादि—यह नियम विशेष रूप से क्यों कहा गया ? भरत कहता है :—

अंतरस्वरसंयोगो नित्यमारोहिसंश्रयः। कार्यः स्वल्पविशेषेण नावरोही कदाचन। क्रियमाणोऽवरोही स्यादल्पो वा यदि वा बहुः। जातिरागं श्रुतिं चैव नयंते त्वंतरस्वराः।

इस श्लोक का अर्थ किस तरह किया जाएगा ? इसकी एकवाक्यता 'रत्नाकर' से किस प्रकार की जाएगी ? 'जातिराग' अर्थात् ? भरत ने 'अस्य तु प्रयोगसौक्ष्म्यात्कैशिकमिति नाम निष्पद्यते' इस प्रकार कहा है; क्या इसमें से त्रिश्रुतिक ग, नि स्वर निकालने ठीक होंगे ? कैसे ? ये उसने कैसे प्रयुक्त किए ?

उत्तर—बहुमत प्राय: मध्यम स्वर को वादी मानने के पक्ष में है। अब हम कुछ संस्कृत-ग्रन्थों में सौराष्ट्र के लक्षण और देख लें।

रत्नाकरे :—

पंचमादेव सौराष्ट्री भाषा षड्ज ग्रहांशिका।
रिहीना समधैस्तारा ममंद्रा समभूयसी ॥
नियुक्ता सर्वभावेषु मुनिभिर्गमकान्विता।
सांशग्रहांता सौराष्ट्री टक्करागेतिभूरिनिः ॥
भूरितारा ममंद्रा च पहीना करुणे रसे ॥

सारामृते :—

मेलो मालवगौलस्य स्यात्सौराष्ट्र्याः स एव हि।
षड्जन्यासग्रहांशेयं सर्वकालेषु गीयते ॥

अस्य रागस्यारोहावरोहयोः स्वरगतिः समविषमतया आगच्छति।

चतुर्दंडिप्रकाशिकायाम् :—

सौराष्ट्ररागो मेलस्य गौलस्याभ्युदयः पुरा।
संपूर्णश्चैष वादी च षड्जः संवादिनौ मपौ॥
सर्ववेलासु गातव्यं ख्यातं संगीतवेदिभिः।

'सद्रागचन्द्रोदय' में जो 'सौराष्ट्री' बताई गई है, वह 'केदार मेल' की है। अपना राग भैरव ठाठ में है। 'रागमंजरी' में भी केदार मेल को सौराष्ट्री बताई गई है।

रागमालायाम् :—

सावेरीमेलरक्ता स्वरसकलयुता सत्रिका स्वैरिणी या।
चित्रं वस्त्रं दधाना कठिनकुचतटे कंचुकी मेचकी च॥
गौराङ्गी पंकजाक्षी हिमकरवदना दाडिमीबीजदन्ता।
सायं श्रृङ्गारपूर्णा मदनसहचरी याति सौराष्ट्रिका सा॥

पुण्डरीक ने सावेरी का ठाठ इस प्रकार बताया है :—

'धाद्यंतांशाऽसपा या नयनगुणगती चात्र धांत्यौ रिगौ स्तः।

यहाँ पुंडरीक ने इसे 'असपा' बताया है। इसे देखकर पाठकों को अवश्य ही आश्चर्य होगा।

रागलक्षणे :—

मायामालवगौलाच्च रागः सौराष्ट्रनामकः ॥
सन्यासं सांशकं चैत्र सषड्जग्रहमुच्यते ।

लक्ष्यसंगीते :—

भैरवे मेलके यत्र सौराष्ट्रो वर्ण्यते बुधैः ।
संपूर्णो मध्यमांशश्च प्रातर्गेयो निदुर्बलः ॥
प्रयोगः संमतो ह्यत्र द्वयोर्धैवतयोर्मतः ।
अनुलोमे भवेत्तीव्रो विलोमे कोमलस्तथा ॥
कलिंगाख्योऽथ बंगालस्तृतीयः पंचमाह्वयः ।
सम्मिलंति स्वरूपेऽस्मिन्निति लोकेक्वचिन्मतम् ॥
सुसंगतिर्बिलावल्याः समर्थयन्ति केचन ।
उत्तरांगे पुनस्तत्र बुधः कुर्याद्यथोचितम् ॥

चतुर पण्डित ने अपना निजी मत बताते हुए निर्णय का कार्य पाठकों को सौंप दिया है। उसे यह ज्ञात ही होगा कि अपने कुछ गायक आरोह-अवरोह में तीव्र धैवत ग्रहण करते हैं। उसकी दी हुई सूचना को केवल सिफारिश के रूप में समझकर ग्रहण करना चाहिए।

कल्पद्रुमांकुरे :—

सौराष्ट्रोऽयं भैरवस्यैव मेले
मांशः पूर्णो धैवतद्वन्द्वयोगी ।
आरोहे स्यात्तीव्रधोऽन्योऽवरोहे
प्रातर्गेयो दुर्बलोऽस्मिन्निषादः ॥

चन्द्रिकायाम् :—

भैरवस्यैव संस्थाने धैवतद्वयसंयुतः ।
समसंवादसम्पूर्णः सौराष्ट्रो गीयते बुधैः ॥

प्रश्न—अब हमें इस राग का प्रचलित रूप स्वरों में सुना दीजिए !

उत्तर—अच्छा, एक प्रसिद्ध गीत के आधार पर तुम्हें इस राग की एक सरगम ही बताए देता हूँ।

## सरगम : तीव्रा

×
सा सा । ध़ नि़ । सा ऽ सा

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| सा | सा । म | म । ग | म | म |
| म | ग । म | ध । म | ध | ध |
| म | ध । सां | ऽ । रें | सां | ऽ |
| सां | सां । ग | म । रे | रे | सा |

अन्तरा

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| × मं | म । ग | म । प | ऽ | प |
| ध | ध । प | प । ध | ध | प |
| प | ध । प | म । ग | ग | रे |
| ग | म । प | ग । म | रे | सा |
| सां | रें । सां | ऽ । रें | सां | सां |
| ग | म । प | म । रे | रे | सा |

इस राग का विस्तार प्राय: भैरव और ललित के मिश्रण-जैसा ही थोड़ा-बहुत करना पड़ता है; जैसे :—

सारेरे, सा, ध, सा, सा, रेसा, गमगरे, सा, पगमरेसानिसा, गम, गम, धम, गमध, मधनिसां, रेंरेंसां, निसां, धम, मधनिसां, रेंसां, ग, मपगमरे, सा; सासागमप, गमरेसा, रेंरें, सां, गमपगमरे, सा।

गमगम, पप, गमप, धधप, गमधप, रेगम, पमरे, पगम, रेसा, सारेसा, ध, सा, गमधधप, गमपगम, रे, सा रेंरेंसां, गमपगम, रे, सा।

मुख्य अंग भैरव का लिया जाए। बीच-बीच में तीव्र धैवत के टुकड़े उपस्थित किए जाएँ। तुम्हें यह प्रत्यक्ष दिखाई देगा कि जिस ठाठ में कोमल ऋषभ और तीव्र धैवत का उपयोग होता हो, उसमें प्राय: पंचम स्वर को गौणता प्राप्त हो जाती है। इसी नियम के आधार पर तीव्र धैवत की तानें योजित की जाएँ। मैं इसके अवरोह में कहीं-कहीं तीव्र धैवत का प्रयोग प्रचार को देखते हुए कर रहा हूँ। यदि यहाँ किसी ने कुशलतापूर्वक कोमल धैवत का प्रयोग किया, तो मुझे कोई आपत्ति नहीं होगी। इस राग को नियमबद्ध करना ही अभीष्ट है।

**प्रश्न**—अब आप कौनसा राग बताएँगे ?

**उत्तर**—अब मैं 'हिजाज' अथवा 'हिजेज' नामक राग के विषय में दो शब्द बताऊँगा। यह बिलकुल अप्रसिद्ध रागों में से एक है। मुझे इस राग के दो गीत भिन्न-भिन्न दो गायकों ने बताए हैं। उनके स्वरूप मुझे बहुत-कुछ मिलते-जुलते प्रतीत हुए। तुम्हें यह राग शायद ही कहीं दिखाई पड़े। मैंने इस राग के सम्बन्ध में कई

नगरों में खोज की, तो यही पाया कि कई लोगों ने तो इसका नाम तक नहीं सुना है। मैं स्पष्ट रूप से स्वीकार करता हूँ कि ऐसे अप्रसिद्ध राग के सम्बन्ध में पूर्ण सन्तोष-जनक जानकारी दे सकना मेरे लिए सम्भव नहीं है। यद्यपि यह राग अप्रसिद्ध है, फिर भी कुछ संस्कृत-ग्रन्थकारों ने इसका वर्णन अपनी-अपनी रीति से अपनी रचनाओं में किया है। सर्वप्रथम प्रश्न यह उत्पन्न होता है कि 'हिजाज' का ठाठ कौनसा है?

प्रश्न—क्यों भला, यह तो भैरव ठाठ का ही एक राग है न?

उत्तर—'लक्ष्यसंगीत' में इसे भैरव ठाठ में बताया गया है और मैं भी यही ठाठ पसन्द करता हूँ। कठिनाई यह है कि कोई-कोई इस राग को मिश्र मेल का राग मानने को तैयार हो जाएँगे।

प्रश्न—अर्थात् इसमें पूर्वाङ्ग एक ठाठ का और उत्तरांग दूसरे ठाठ का लिया गया होगा?

उत्तर—हाँ, इस राग के पूर्वाङ्ग में भैरव ठाठ और उत्तरांग में भैरवी ठाठ का मिश्रण है।

प्रश्न—इसे दक्षिण की ओर कौनसा नाम दिया गया होगा?

उत्तर—मैं समझता हूँ कि दक्षिण में इस ठाठ को 'बकुलाभरण' कहेंगे। इस ठाठ का नम्बर १४-वाँ है। यह एक मजेदार ठाठ है और इसमें हमें दो-चार नवीन राग भी मिल सकते हैं। जैसे :—

बकुलाभरणान्मेलाद्रागो वासंतभैरवी।
धन्यासं धांशकं चैव धैवतग्रहमुच्यते॥
आरोहे तु पवर्जं च पूर्णवक्रावरोहकम्॥१॥
बकुलाभरणान्मेलात्संजातः सोमनामकः।
सन्यासं सांशकं चैव सषड्जग्रहमुच्यते॥
आरोहे तु गवर्जं चाप्यवरोहे पवर्जितम्॥२॥
बकुलाभरणान्मेलाद्वासंताख्यमुखारिका।
सन्यासं सांशकं चैव सषड्जग्रहमुच्यते॥
रिवर्जं वक्रमारोहेऽप्यवरोहे समग्रकम्॥३।

दक्षिण के तेलगू-ग्रंथों में उन रागों का आरोह-अवरोह इस प्रकार दिया गया है :—

वसंतभैरवी—सा रे॒ ग म ध॒ नि॒ सां। सां नि॒ ध॒ म प म ग रे॒ सा॥

सोमराग—सा रे॒ म प म ध॒ नि॒ सां। सां नि॒ ध॒ म ग रे॒ सा॥

वसंतमुखारी—सा म ग म प ध॒ नि॒ सां। सां नि॒ ध॒ प म ग रे॒ सा॥

ऐसे रागस्वरूप हम लोग सहज ही प्रचलित कर सकते हैं। केवल उच्च स्तर का स्वरज्ञान एवं रागज्ञान होना आवश्यक है। इस ठाठ के अधिकांश राग प्रातः-कालीन ही हो सकते हैं, यह तुम देख सकते हो। वादी, संवादी की स्थापना का कार्य विशेष कठिन नहीं होगा। रामामात्य कहता है :—

देशीरागाश्च सकलाः षड्जग्रामसमुद्भवाः ।
ग्रहांशन्यासमंद्रादिषाडवौडुवपूर्णताः ।
देशीत्वात्सर्वरागेषु भवंति न भवंति वा ॥

व्यंकटमखी कहता है :—

चतुर्विधस्वरेष्वेषु वादी राजा प्रकीर्त्यते ।
संवादी त्वनुसारित्वादस्यामात्यो विधीयते ॥
विवादी विपरीतत्वाद्धीरैरुक्तो रिपूपमः ।
स्वरूपमर्दनं तेन प्रयोगे स्याद्विवादिना ॥
स्वरूपमर्दनाभावे गीतरक्तिर्न लक्ष्यते ।
शत्रूपमर्दने हि स्याद्राज्ञां लोके प्रकाशनम् ॥

प्रायः ये सब बातें अधिकांश रूप में मैं तुम्हें बता ही चुका हूँ। अस्तु, 'हिजाज' को हम ठाठ 'बकुलाभरण' में मान लेते हैं। यह नहीं बताया जा सकता कि इस राग को मिश्र मेल जन्यत्व कैसे और क्यों प्राप्त हुआ ? संस्कृत-ग्रन्थकार इसे भैरव ठाठ का ही रागस्वरूप मानते हैं, परन्तु हमें तो प्रचार के अनुरूप चलना ही उचित है। इसके उत्तरांग में भैरवी के अनुसार ही 'प <u>ध</u> <u>नि</u> सां' स्वर गाए जाते हैं। आरोह में निषाद ग्रहण करने से आसावरी से यह भिन्न हो जाता है। आगे चलकर तुम्हें दिखाई देगा कि 'प <u>ध</u> <u>नि</u> सां' स्वरों से जैसा 'समत्व' भैरवी में होता है, वैसा 'जौनपुरी' में नहीं होता। 'देशी' राग के आरोह में ध, ग वर्ज्य होते हैं और देव-गान्धार के आरोह में रे, ध वर्ज्य किए जाते हैं; इसलिए ये सभी राग इस राग से अलग हो जाते हैं। प्रथम तो इस राग के पूर्वांग में भैरव है, यह एक लक्षण ही इसे सभी रागों से अलग कर देता है। 'हिजाज' 'झीलफ' 'जंगूला' ये सभी मुसलमानी राग-प्रकार माने जाते हैं। इनके सम्बन्ध में सदैव मतभेद दिखाई पड़ेगा। कोई-कोई कहते हैं कि 'झीलफ' में पूर्वांग भैरव का और उत्तरांग आसावरी का रखा जाए, तो इससे हिजाज और झीलफ अलग-अलग हो जाएंगे। ऐसे स्थलों पर तुम्हें अच्छी तरह विचार और उत्तम घरानेदार गायकों का अनुसरण करना ही अच्छा है। सम्पूर्ण झगड़ा उत्तरांग का ही है। यहाँ भैरवी, काफी, बिलावल और भैरव इनमें से कौनसा भेद स्वीकार किया जाए, यह प्रश्न सदैव उत्पन्न होता है। जहाँ दोनों धैवत अथवा दोनों निषाद नियम से लगाने हों, वहाँ वे स्वर कैसे लगाए जाएँ; यह भी ध्यान में जमा लेना आवश्यक है। अच्छा तो अब इस राग के स्वर कैसे रचोगे

देखें बताओ ? आरम्भ में भैरव-अंग रखना है, क्योंकि श्रोताओं को अन्य किसी राग का आभास होने का अवसर नहीं देना चाहिए।

**प्रश्न**—अच्छी बात है। हम भैरव-अंग इस प्रकार रखेंगे :—

'मगरेसा, सारेसा, धसा, मगरे, गमपमगरे, सा; मगमप, धप, सांधप, मगरे, पमगरेसा।'

**उत्तर**—यह ठीक है, परन्तु उत्तरांग में भैरवी के स्वर आनेवाले हैं, अतः उनसे बिलकुल विसंगति रखनेवाला भैरव का भाग इस राग में स्वीकार नहीं हो सकेगा।

**प्रश्न**—तो फिर पूर्वांग में स्वल्प रूप में गान्धार दिखाकर 'सा रे रे, सा, म म, प, म रे सा, ध ध, प म प' इस प्रकार किया जाएगा और अन्त में 'ध ध प, म प म ग, रे ग म प, ग म रे, रे, सा' रखा जाएगा।

**उत्तर**—अच्छा, उत्तरांग में कैसा विस्तार करोगे ?

**प्रश्न**—'सा, म म, प ध प, नि ध प, प ध नि सां, ध नि ध प, सां ध प, रें सां ध नि ध प, ऐसी तानें लेकर आगे 'ध ध प, ध म प, ग म, नि ध प, ग म, रे ग म, प म ग, म रे, सा।' इस प्रकार का अन्त हमारी समझ से अनुचित नहीं कहा जा सकेगा।

**उत्तर**—मैं समझता हूँ कि यह विस्तार ग्रहण किया जा सकता है। इस राग में वादी स्वर कोई मध्यम और कोई पंचम मानते हैं। यदि तुमने मध्यम स्वीकार किया, तो कोई हानि नहीं।

**प्रश्न**—अब हम आपको इस राग का थोड़ा-सा विस्तार करके दिखाते हैं :—

'सा, रेसाध, सा, गमगरे, सा। निसागम, रेगम, पम, गमप, मपगम, रेगमग, गमरेसा, निध, प, गमपगमरेसा, निसा, म, मप, प, धनिधप, मप, सांनिधप, गमपधमप, निधमप, गमधधप, मप, गमरे, गमपगमरे, रे, सा।' ऐसी तानें चलेंगी क्या ?

**उत्तर**—शास्त्र-नियम के अनुसार तो इनके प्रयोग में कोई आपत्ति नहीं दिखाई देती, किन्तु बड़े गायकों को ये तानें सिलसिलेवार ( सुव्यवस्थित ) नहीं जान पड़ेंगी। फिर भी ऐसे अप्रसिद्ध राग में किया हुआ तुम्हारा यह प्रयत्न बिलकुल गलत नहीं ज्ञात होगा। मैंने एक बार एक गायक को इस राग के तारसप्तक के अवरोह में कोमल गान्धार और तीव्र ऋषभ का प्रयोग करते हुए भी देखा है। उसने इसका कारण यह बताया कि 'मैं यहाँ पर आसावरी का मिश्रण कर रहा था।'

**प्रश्न**—आपने जो गीत इस राग में सीखे हैं, उनके आधार से हमें एक छोटी-सी सरगम बनाकर दे दीजिए। इससे यह राग हमारे ध्यान में अच्छी तरह जम जाएगा।

**उत्तर**—बहुत अच्छा ! मैं एक सरगम बनाए देता हूँ।—

## सरगम : झप ताल, राग हिजाज

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| सा | सा। म | ग | म। प | प। ध॒ | ध॒ | प |
| ध॒ | प। ध॒ | नि | सां। ध॒ | प। नि | ध॒ | प |
| रें॒ | रें॒। सां | रें॒ | सां। ध॒ | ध॒। नि | ध॒ | प |
| म | ग। म | ध॒ | प। म | ग। रे॒ | रे॒ | सा |

अन्तरा

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| म | प। प | ध॒ | ध॒। नि | सां। ध॒ | नि | सां |
| ध॒ | ध॒। नि | सां | सां। रें॒ | रें॒। सां | ध॒ | प |
| मं | मं। रें॒ | रें॒ | सां। रें॒ | सां। नि | ध॒ | प |
| म | ग। रे॒ | ग | प। म | ग। रे॒ | रे॒ | सा |

मुझे स्मरण है कि इस राग को सुनकर प्रथम दृष्टि में दक्षिण के पंडितों ने इसे 'वसन्तमुखारी' नाम दे दिया था।

प्रश्न—परन्तु शायद यह बात उनके ध्यान में नहीं आ सकी होगी कि अपने इस राग में ऋषभ स्वर प्रयुक्त होता है। सम्भवतः उन्होंने समझा होगा कि अवरोह में यह स्वर चल सकता है। आपके बताए हुए तेलगू-प्रकार में यह अवरोह में बताया भी है, ठीक है न ?

उत्तर—हाँ, ठीक है ! अब हम एक-दो संस्कृत-आधार देख लें :—

रागविबोधे :—

शुद्धा वसंतमेले सरिमपधा अन्तरश्च काकलिका।
अस्माद्वसंतटक्कहिजेजा हिंदोलमुख्याश्च ॥
मांशग्रहसन्यासोऽखिलो हिजेजस्तु सायाह्ने ।

यह तुम सहज में समझ जाओगे कि इस मत से हिजाज का ठाठ भैरव होगा।

स्वरमेलकलानिधौ :—

शुद्धौ च षड्जऋषभौ शुद्धाश्च मपधास्तथा ।
गान्धारोऽन्तरसंज्ञश्च काकल्याख्यनिषादकः ।
एतावत्स्वरसंयुक्तो हिजूजीमेलको भवेत् ।
हिजूज्याद्या भवंत्यत्र ग्रामरागाश्च केचन ॥
इत्येव शार्ङ्गदेवस्य संमतो मार्गवेदिनः ॥

अन्तिम श्लोक में रामामात्य ने शार्ङ्गदेव के सम्बन्ध में जो मत प्रदर्शित किया है, वह उसे यदि उत्तम प्रमाणों के द्वारा सिद्ध करके प्रस्तुत करता, तो वह हमारे लिए कुछ न कुछ उपयोगी होता। 'हिजूजी' के राग-लक्षण उसने इस प्रकार बताए हैं :—

हिजूजीरागः सम्पूर्णो मन्यासो मग्रहांशकः।
गेयोऽह्नः पश्चिमे यामे काकल्यंतरभूषितः॥

दक्षिण के एक ग्रन्थ में 'हिजूजी' राग का ठाठ 'गायकप्रिय' कहा गया है। हिन्दुस्तानी पद्धति से उस ठाठ के स्वर 'सा रे॒ ग म प ध॒ ध सां' होंगे। यह तुम जानते ही हो कि दक्षिण की ओर तीव्र धैवत को शुद्ध निषाद कहा जाता है। उत्तर के ग्रन्थों का शुद्ध निषाद, हिन्दुस्तानी कोमल निषाद स्वर होता है। इससे यह माना जा सकता है कि 'हिजाज' राग उत्तर का ही होगा।

चतुर्दंडिप्रकाशिकायाम् :—

गांधारोऽन्तरनामान्ये स्वराः शुद्धाः प्रकीर्तिताः।
एतावत्स्वरसंभूतो हेजज्जीमेल ईरितः॥
अयं त्रयोदशो भेदो मेलप्रस्तारके भवेत्॥

यह भी 'गायकप्रिय' ठाठ हुआ, इसके स्वर मैं तुम्हें ऊपर बता चुका हूँ। राग का प्रत्यक्ष लक्षण व्यंकटमखी ने इस प्रकार बताया है :—

हेजज्जीरागः सम्पूर्णो यामेऽह्न गीयतेऽन्तिमे।

अपने गायक इस राग को सायंकालीन मानने को हरगिज तैयार नहीं होंगे।

लक्ष्यसंगीते :—

भैरवाभिधमेले तु हिजेजो गीयते बुधैः॥
यावनीकमिदं रूपं स्वीकृतं चातिरक्तिदम्॥
संपूर्णो मग्रहांशश्च सायंगेयस्तथैव हि।
द्विधैवतो विहीनोऽपि केषांचित्कथ्यते मते॥
धैवतो मृदुरारोहे ह्यवरोहे तु तीव्रकः।
आदिशंति क्रमं भद्रं लक्ष्यमार्गविचक्षणाः॥
भैरवे मेलनं चात्र भैरव्याः संगिरंत्युत।
ग्रंथेषु तूपरिख्यातं वर्णनं दृश्यते ध्रुवम्॥
सायंगेयेषु रूपेषु मांशत्वमपवादकम्।
इति मन्ये सुरागोऽयं प्रथमप्रहरे दिने॥

इस राग के विषय में अधिक जानकारी मिलना कठिन है। इसलिए यहीं पर रुक जाना पड़ेगा।

**प्रश्न**—अब आप कौनसा राग बता रहे हैं ?

**उत्तर**—अब 'आनन्दभैरव' पर चर्चा करेंगे। आगे बढ़ने के पूर्व एक बात याद रखना आवश्यक है। बात यह है कि हम 'आनन्दभैरव' और 'आनन्दभैरवी' इस प्रकार दो भिन्न-भिन्न राग माननेवाले हैं, किन्तु इस बात पर आश्चर्य करने की आवश्यकता नहीं है। क्या भैरव और भैरवी के भिन्न-भिन्न प्रकार प्रचार में नहीं माने जाते ? उनका मिश्रण भैरव से होने पर यदि दो भिन्न राग बन जाते हों, तो इसमें आश्चर्य करने की कोई बात नहीं है। 'राधागोविंदसंगीतसार' में भी तुम्हें आनन्दभैरव और आनन्दभैरवी अलग-अलग राग दिखाई पड़ेंगे।

**प्रश्न**—इस ग्रन्थ में इन रागों के ठाठ कौनसे बताए हैं ?

**उत्तर**—इस ग्रन्थ में इन दोनों रागों का वर्णन इस प्रकार किया गया है :—

"आनन्दभैरवी की उत्पत्ति लिख्यते। शिवजी ने उन रागनमें सों विभाग करिबेको। अपने मुखसों राग गाईके वाको आनन्दभैरवी नाम करिके कीनो। अब आनन्दभैरवी को स्वरूप लिख्यते। भैरवी की मेल में जाकी उत्पत्ति होई जाको ग्रहस्वर निषाद में होय, गान्धार में उत्तर होय। ऐसी जो रागिनी तांही आनन्दभैरवी जानिए। शास्त्र में तो सात सुरन सों गाई है। स रि ग म प ध नि स यातें सम्पूर्ण है। याको चाहो जब गावो। यह राग मांगलिक है। याकी आलापचारी सात सुरनमें किए राग बरते।"

रागों का प्रत्यक्ष स्वरूप इस प्रकार बताया है। देखो :—

आनन्दभैरवी (सम्पूर्ण)

ऩि॒ सा रे॒ ग॒ म ग॒ रे॒ ग॒ म ग॒ रे॒ सा। रे॒ ग॒ म प नि॒ ध॒ प म म। ग॒ रे॒ ग॒ रे॒ सा।

मैंने इस राग के स्वरों को उस ग्रन्थ से उद्धृत किया है।

**प्रश्न**—यहाँ तो 'आनन्दभैरवी' भैरवी ठाठ में बताई गई है। इन स्वरों को गाने पर श्रोताओं को भैरवी-जैसा ही रागस्वरूप जान पड़ेगा। यह तो ठीक है, परन्तु 'आनन्दभैरव' का इस ग्रन्थ में कैसा स्वरूप बताया गया है ?

**उत्तर**—उसकी भाषा भी इसी प्रकार है :—

"अथ आनन्दभैरव को स्वरूप लिख्यते। जामें निषाद सुर उतर्यो होई। गान्धार में जाको ग्रह स्वर होई। बहुली गुजरीको जामें लछन होई। आनन्दभैरव जानिये। शास्त्र में तो सात स्वरन सों गायो है। ग म प ध नि स रि ग। याको प्रभात समैं गावनो।"

इसके स्वर उस ग्रन्थ में मुझे इस तरह प्राप्त हुए :—

## आनन्दभैरव (संपूर्ण)

'नि सा रे ग म ग रे ग म ग रे सा रे ग म प। नि ध प म ग रे ग रे सा।'

सम्भव है, उसके स्वर क्रमानुसार उद्धृत करने में मुझसे भूल हो गई हो, किन्तु अभी तो तुम्हें यही देखना है कि इस राग का ठाठ कौनसा है।

प्रश्न—भला, इस राग में भैरव का अंग कहाँ दिखाई पड़ना सम्भव है? हम तो यही कहेंगे कि दोनों ऋषभों के प्रयोग से तो भैरव-अंग बिलकुल नष्ट ही हो जाएगा।

उत्तर—हमें 'संगीतसार' के इस मत का करना ही क्या है? चलते-चलते मैं एक बात की ओर तुम्हारा ध्यान आकर्षित करना चाहता हूँ। ग्रन्थकार ने अपने लक्षणों में यह कहा है कि आनन्दभैरव में बहुली और गुजरी, इन दो रागों का योग होता है। प्राचीन ग्रन्थों के प्रमाण से ये दोनों राग भैरव ठाठ के ही हैं। फिर भी संगीतसारकर्ता ने यह नवीन ठाठ कहाँ से उत्पन्न कर लिया, यह कैसे बताया जा सकता है। अस्तु,

दक्षिणी ग्रन्थों में 'आनन्दभैरवी' राग आसावरी ठाठ में माना गया है और उसके आरोह-अवरोह इस प्रकार बताए गए हैं:—

'सा ग रे ग म प ध सां। सां नि ध प म ग रे सा।'

कदाचित् संगीतसारकर्ता ने भावभट्ट का आधार ग्रहण किया होगा।

प्रदर्शिनीकार कहता है:—

आरोहे ऋषभस्त्यक्तो धवक्रं च समाचरेत्।

जबकि हम अभी आनन्दभैरवी पर विचार नहीं कर रहे हैं, तो हम उस राग के वर्णन पर विचार करना भी स्थगित ही रखेंगे। अपना 'आनन्दभैरव' एक भैरव का प्रकार है और जबकि यह भैरव-प्रकार है, तो इसमें भैरव-अंग प्रधान रहेगा ही। मेरे गुरु ने मुझे बार-बार बताया है कि भैरव के प्रत्येक प्रकार में भैरव-अंग अच्छी तरह दिखाने का प्रयत्न किया जाए। यहाँ एक प्रश्न यह भी उत्पन्न होता है कि अपने गायक लोग कभी-कभी जिस 'नन्दभैरव' राग की बातें किया करते हैं, वह राग यही 'आनन्दभैरव' तो नहीं है? मुझे एक गायक ने 'नन्दभैरव' के जो लक्षण बताए, उसमें धैवत कोमल था; अतः वह अपना आनन्दभैरव नहीं हुआ। यदि कोई थोड़ी देर के लिए दोनों धैवतों का प्रयोग स्वीकार करे, तो हम उसे भी सुन लेंगे। अपने आनन्द-भैरव में भैरव और शंकराभरण का मेल उत्तरांग में होता है। यदि हो सके, तो वहाँ हम तीव्र धैवत का ही प्रयोग करें। इसमें सन्देह नहीं कि ऐसा करने पर यह राग स्पष्ट रूप से निराला हो जाएगा।

प्रश्न—उत्तरांग में तीव्र धैवत ग्रहण करनेवाला कोई ठाठ दक्षिण-पद्धति में तो होगा ही?

उत्तर—हाँ, है न? उस ठाठ को वहाँ 'सूर्यकान्त मेल' या 'वेगवाहिनी मेल' कहते हैं। इस ठाठ से हमें भी कुछ सुन्दर राग-स्वरूप प्राप्त हो सकते हैं; जैसे:—

सेनामणि—सा रे ग म प ध सां । सां नि ध प म ग रे सा ॥
ललित—सा रे ग म ध नि सां । सां नि ध म ग रे सा ॥
सुप्रदीप—सा रे म प ध नि सां । सां नि ध प म ग म रे सा ॥
नागचूड़ामणि—सा ग म प ध नि सां । सां नि ध प म ग सा ।

इनमें ललित-प्रकार के अवरोह में पंचम लगाने पर ललितभैरव-जैसा स्वरूप निकल सकता है। 'चूड़ामणि' के अवरोह में ऋषभ स्वर अल्प रूप में ग्रहण किया जाए।

**प्रश्न**—परन्तु, क्यों गुरुजी ! जबकि 'आनन्दभैरव' में भी भैरव की प्रधानता है, तो उसका कुछ भाग 'हिजाज' के कुछ भाग से मिलता हुआ नहीं होता क्या ?

**उत्तर**—वह तो निस्सन्देह मिलेगा। अच्छा बताओ, कौन-से स्वरसमुदाय दोनों में साधारण होंगे।

**प्रश्न**—यह भाग देखिए :—

'सा, रेरे, सागगम, गरे, गमगरेसा; पमगरे, गमपगमरे, सा'। यह स्वर-समुदाय तो भैरव के प्रत्येक भेद में आना ही चाहिए न ?

**उत्तर**—तुम यथार्थ कह रहे हो। यह स्वर-समूह तो दोनों में आएगा ही। सारी खूबी उत्तरांग को अलग-अलग सँभालने की है। उसमें भैरव-अंग जोड़ देने में भी बड़ी चतुराई चाहिए। 'सांनिधपमगरेसा' इस प्रकार की सरल तान द्रुत रूप से ली गई तो शोभनीय नहीं होगी। इसी लिए उचित स्थलों पर रुकते हुए, कहीं पर कुछ वक्रता दिखाते हुए गायक भैरव-अंग में प्रवेश करते हैं। बार-बार अभ्यास करने से तुम्हें भी यह काम सध जाएगा। तार-षड्ज से चलकर हम धैवत पर आकर ठहरें, और फिर वहाँ से पंचम की ओर झुकें, तो अपने-आप इस जगह कोमल निषाद का स्पर्श हो जाता है और वह बहुत सुन्दर दिखाई देता है। यह स्वर इस प्रकार 'आनन्दभैरव' में आ जाए, तो रंजकता को हानि नहीं पहुँचाता। अब देखो, यह अवरोह की तान कैसी दिखाई देती है :—

'सांधनिप, मग, रेगपमग, रेसा।'

**प्रश्न**—ठीक है। इसमें तीव्र धैवत है और अवरोह में कोमल निषाद का कण भी है, फिर भी भैरव-अंग से यह असंगत ज्ञात नहीं होती।

**उत्तर**—ठीक है। ऐसी तान 'आनन्दभैरव' में लगाई गई, तो राग स्वतन्त्र हो जाएगा। मैं तुम्हें 'आनन्दभैरव' की एक सरगम दे रहा हूँ :—

## आनन्दभैरव : झप ताल

स्थायी

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| म | ग । रे | ग | प । म | ग । म | रे | सा |
| नि़ | सा । रे | रे | सा । रे | ग । ग | म | म |

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| म | म । ग | म | म । प | प । म | प | प |
| प | सां । ध | नि | प । म | ग । ग | रे | सा |

अंतरा

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| म | प । प | ध | प । सां | ऽ । सां | रें | सां |
| रें | गं । गं | मं | पं । मं | गं । रें | रें | सां |
| सां | सां । रें | रें | सां । ध | ध । ध | नि | प |
| ग | रे । ग | म | प । म | ग । रे | रे | सा |

अब देखें तुम इसका स्वरविस्तार कैसा करोगे ?

**प्रश्न**—'सा, रेरेसा, निधप, सा, गरेगमपमगरे, रे, सा; सारेसा, गरेसा, गमपगमरे, पगमरेसा, निसागमप, गमपगमरे, सा; पपगमप, धध, प, गमपगमरेसा, निनिध, प, गमरे, पपगमरे, गरेसा; पपधधप, सां, सां, गंमंगंरेंसांनिसां, धध, प, गमरे, पगमरेसा; निसागम, रेगम, पम, धपम, पम, रेग, निसाग, पमगरे, गमपगमरे, रे, सा।'

**उत्तर**—मैं समझता हूँ कि अब तुम इस राग को गा सकते हो। प्रायः ऐसे राग गाए नहीं जाते, परन्तु जब-कभी इसे सुनने का अवसर प्राप्त हो, तब सावधानी से देखते जाना चाहिए कि गायक इन दोनों अंगों को किस युक्ति से सुसंगत करते हैं। इस कृत्य को गायक लोग 'जोड़ मिलाना' कहते हैं। मिश्र रागों की सारी विशेषता इस जोड़ मिलाने में ही है। अच्छा, अब यह कह देने में कोई हानि नहीं कि तुम 'आनन्दभैरव' को समझ चुके हो। जो सरगम मैंने तुम्हें बताई है, उसे केवल संकेत-मात्र समझना चाहिए। तुमने देखा होगा कि मैं जहाँ-तहाँ किस प्रकार से ठहरता गया हूँ और उचित रागांग लाने का प्रयत्न कैसे किया है। मैंने सुना है कि बंगाल प्रान्त की ओर कुछ गायक एक 'मंगलभैरव' राग भी गाते हैं। राजा साहेब टैगोर ने 'संगीतसार' में 'मंगल' नामक एक राग बताया है। इन्होंने इस राग को भैरव ठाठ में माना है और उसका स्वरूप इस प्रकार बताया है :—

'गमगममनिधपम, सागरेगमगरे, सागमगम, प, धसांनिसांनिसांनिरेंसां, निधप, मपनिध, प, म, सागरेगमगरे, सा। मपनिधनिसां, सां, गंरेंसां, पनिसांनिध, सांनिसां, निध, निसां, पसांनिरेंसांनिध, प, गमगम, निधपम, सागरेगम, गरेसा।'

**प्रश्न**—यह प्रकार भी सम्पूर्ण जाति का दिखाई देता है। क्या इन्होंने 'मंगल' के कुछ विशेष लक्षण भी बताए हैं ?

**उत्तर**—नहीं, इन्होंने इसके सम्बन्ध में और कुछ नहीं बताया। अस्तु, अब यह कहा जा सकता है कि हम भैरव ठाठ के अधिकांश प्रचलित रागों को देख चुके हैं।

मैंने एक राग 'ललितपंचम' अवश्य छोड़ दिया है। 'ललित' और 'पंचम' दोनों भिन्न-भिन्न स्वतन्त्र राग-स्वरूप हैं, अतः प्रथम इन्हें अलग-अलग बताकर फिर मैं 'ललितपंचम' बताऊँगा, जिससे इसे समझना अधिक सरल हो जाएगा। भैरव ठाठ के राग बहुत ही मनोरंजक हैं, अतः इन्हें रियाज करके तैयार रखना चाहिए। इन सभी रागों के नियमादि तो तुम्हें अच्छी तरह याद हो ही गए होंगे ?

प्रश्न—यदि आपकी आज्ञा हो, तो हम आपको सुना दें कि इन रागों को हम किस प्रकार ध्यान में जमाए हुए हैं।

उत्तर—तुम्हारे द्वारा यह विवरण सुनकर मुझे अत्यधिक संतोष प्राप्त होगा।

प्रश्न—बहुत अच्छी बात है। सुनिए ! सर्वप्रथम हम भैरव आश्रयराग के मुख्य अंग ध्यान में रखेंगे। इसका आन्दोलनयुक्त ऋषभ और धैवत सैकड़ों बार गा-गा कर तैयार कर लेना है। भैरव की सारी खूबी इन्हीं दोनों स्वरों पर निर्भर है। यद्यपि भैरव एक सम्पूर्ण राग है, तथापि इसके आरोह में ऋषभ स्वर कुछ अल्प रूप में ग्रहण करने का प्रचार है। भैरव का वादी स्वर धैवत अच्छी तरह साध लेने की चीज है। आपने यह भी कहा था कि भैरव में कोई तीव्र ध, कोई-कोई कोमल नी, कोइ रि प वर्ज्य माननेवाले लोग मिलने सम्भव हैं। एक याद रखने-योग्य बात यह भी है कि भैरव के उत्तरांग में भिन्न-भिन्न ठाठों का मिश्रण कर भिन्न-भिन्न राग-प्रकारों की रचना गायकगण कर लिया करते हैं। उदाहरण के लिए अहीरभैरव शिवमतभैरव, आनन्दभैरव आदि राग इसी प्रकार उत्पन्न हुए कहे जा सकते हैं। रामकली नामक जो मधुर राग प्रचलित है, उसमें भी भैरव-अंग दिखाना आवश्यक है। आपके कथनानुसार, रामकली के अनेक प्रकार प्रचार में प्राप्त हो सकते हैं। एक प्रकार में आरोह में म नि वर्ज्य माने जाते हैं। यह स्वरूप बिलकुल स्वतन्त्र किन्तु दुष्प्राप्य है। यदि इस राग का अवरोह 'सां ध प ग रे सा' होता, तो इस औडव स्वरूप को विभास से अलग करना कठिन हो जाता। रामकली का सामान्य स्वरूप जो प्राय: देखने को मिलता है, कुछ विलक्षण ही है। इस स्वरूप में दोनों मध्यम और दोनों निषादों का प्रयोग किया जाता है। यह स्वरूप प्रात:कालीन राग का है, यह बात उसके भैरव-अंग से तत्काल प्रकट हो जाती है। इस राग की तीव्र मध्यमयुक्त तान 'मं प ध नि ध प, ग म रे सा' जो उत्तम रूप से याद कर लेगा, वह रामकली राग कुशलता से गा सकेगा। इस राग में पंचम को अच्छा चमकता हुआ रखना चाहिए, मन्द्र-स्थान में अधिक तानें लेने की आवश्यकता नहीं है, आदि-आदि बातें, जो आपने हमें बताई हैं, हमें अच्छी तरह याद हैं। 'प, प, मं प, ध प, ध नि ध प ग म रे सा' यह स्वर-समूह जितना अधिक आगे रखा जाएगा, उतनी ही मात्रा में राग रामकली जमता जाएगा। साव-काश रीति से इन स्वरों का गायन करने पर कुछ विलक्षण ही परिणाम होता है। कुछ लोग तो यह भी कह सकते हैं कि जहाँ यह तान नहीं, वहाँ रामकली भी नहीं। आपने रामकली का तृतीय प्रकार दोनों गान्धारवाला बताया है। आपने यह भी कहा था कि इस राग में सावधानी रखनी चाहिए, ताकि इसका मिश्रण तोड़ी से न हो सके। इस रागस्वरूप में आपने 'म, ग प रे सा' स्वर बड़ी युक्ति से गाकर सुनाए थे।

भैरव सम्पूर्ण है और कालिंगड़ा भी सम्पूर्ण ही है, परन्तु ये दोनों राग बिलकुल भिन्न प्रकार के हैं। यह अन्तर हम एक क्षण में दिखा सकते हैं। 'ग म प ध म प, म ग, नि़ सा रे ग' इन स्वरों को हम इस प्रकार गा सकते हैं कि उसमें कोई भैरव का स्वप्न में भी अनुमान नहीं कर सकता। सर्वप्रथम तो कालिंगड़ा में भैरव का गांभीर्य ही कहाँ है? भैरव में आन्दोलित रे, ध स्वर; 'म ग रे, सा' स्वरों की विलम्बित मींड़, मन्द्रस्थान का वैचित्र्य आदि बातें इस क्षुद्र गीतों के योग्य राग में कहाँ से आ सकती हैं? कहाँ कालिंगड़ा की 'ग म प ध म प' तान, कहाँ भैरव की 'ग, म प, ध, प, म प' तान! आपने बताया है कि भैरव-अंग अनेक रागों में ग्रहण किया जाता है और कुछ रागों में अलग कर दिया जाता है। भैरव-अंग का एक राग 'प्रभात' है। इसका कुछ भाग कालिंगड़ा-जैसा दिखाई दे सकता है, परन्तु अन्तरा भैरव-अंग से गाने पर तत्काल कालिंगड़ा अदृश्य हो जाता है। यह भैरव भी नहीं कहा जा सकता, क्योंकि इसमें एक छोटा-सा टुकड़ा 'ग म मं, ग म ग, रे सा' ललित-अंग का भी ग्रहण किया जाता है। इसे रामकली कहना भी गलत होगा, क्योंकि रामकली की तीव्र मध्यमवाली विशिष्ट तान 'प्रभात' में ग्रहण नहीं की जाती। 'बंगाल भैरव' में निषाद बिलकुल वर्ज्य होता है और सा, ध' की स्वर-संगति तथा गान्धार की वक्रता भी ग्रहण की जाती है। यद्यपि भैरव में 'रे, ध' प्रबल होने के कारण ग, नि का दुर्बल होना स्वाभाविक है, परन्तु 'बंगाल भैरव' तो स्वतन्त्र राग ही माना जाएगा।

हम अच्छी तरह जानते हैं कि 'शुद्धबंगाल' और 'बंगाली' ये बंगाल भैरव से बिलकुल अलग राग-स्वरूप हैं। 'गुणक्री' 'जोगिया' और 'सावेरी' रागों में बहुत कुछ लक्षण-साम्य प्रथम दृष्टि में दिखाई पड़ेगा, परन्तु इन रागों को प्रत्यक्ष सुन लेने पर कभी भी यह संदेह नहीं रह सकेगा। 'गुणक्री' को तो भैरव-अंग ही सबसे अलग कर देगा। केवल 'म रे सा' इन तीन स्वरों से ही हम गुणक्री और जोगिया को अलग-अलग दिखा सकते हैं। 'म, रे सा' और 'म, रे, सा' इन स्वरों में भिन्न-भिन्न स्थानों पर विश्रांति लेने में ही विशेषता है। 'गुणक्री' में ग, नि स्वर बिलकुल वर्ज्य हैं, परन्तु जोगिया के अवरोह में निषाद ग्रहण किया जाता है। 'जोगिया' में 'ध, म, रेसा' तान अच्छी तरह तैयार करनी पड़ेगी, क्योंकि यही जोगिया की पकड़ है। 'सावेरी' और 'जोगिया' अवश्य ही बहुत निकट आ जाते हैं, परन्तु जोगिया के अवरोह में वर्जित गान्धार सावेरी में वर्जित नहीं है; यह एक भेद है, जिसे स्वीकार करना पड़ेगा। सावेरी राग का प्रचार दक्षिण की ओर अधिक है, परन्तु उस तरफ जोगिया राग नहीं होता, यह तथ्य भी स्मरण रखने-योग्य है।

'विभास' भैरव ठाठ का एक औडव राग-स्वरूप है। इसके आरोह-अवरोह में म, नि स्वर बिलकुल नहीं लिए जाते, अत: यह बिलकुल स्वतन्त्र स्वरूप हो जाता है। 'विभास' गाने में 'ध, प गप, धप, गरेसा' तान उत्तम रूप से व्यक्त करना ही राग-परिचायक है। आपने बताया था कि इस राग के अवरोह में कुछ गायक निषाद स्वर ग्रहण करना स्वीकार करते हैं। हमें यह भी याद है कि आपने विभास और देशकार का चलन एकसा बताया था।

यदि कोई संगीताभ्यासी भैरव ठाठ के 'मेघरंजनी' और 'देशगौड़' रागों को भूल जाए, तो उसके लिए यही उचित है कि वह संगीत का अभ्यास ही छोड़ दे।

'मेघरंजनी' में पंचम और धैवत दोनों स्वरों के वर्ज्य होने के कारण गायक को जो कठिनाई होती है, वह एक बार देखकर आजीवन स्मरण रखने की वस्तु है। 'देश-गौड़' में गान्धार और मध्यम वर्ज्य होने के कारण कुछ देर तक यही समझ में नहीं आ पाता कि चीज ( गीत ) कहाँ से शुरू की जाए। 'शिवमतभैरव' की याद तो हमें जीवन-भर रहेगी, क्योंकि उस 'संगीतमहेश' और 'ग्रन्थाभिमानी'—पंडित की मजेदार कथा हम कैसे भूल सकते हैं ? 'शिवमतभैरव' में दोनों गांधार और दोनों निषाद युक्तिपूर्वक लिए जाने चाहिए। यह सावधानी भी रखनी है कि कोमल गान्धार के प्रयोग से 'तोड़ी' और कोमल निषाद के प्रयोग से 'आसावरी' अथवा भैरवी आदि का स्वरूप उत्पन्न न हो जाए। आप हमें यह भी बता चुके हैं कि कुछ विद्वान् शुद्ध भैरव को ही शिवमतभैरव समझते हैं और उसका ठाठ भैरवी मानते हैं। 'आनन्दभैरव' के सम्बन्ध में आपने जो मतभेद बताया है, वह हम अच्छी तरह समझ गए हैं। 'आनन्दभैरवी' राग 'आनन्दभैरव' से निराला है, जिसका ठाठ आसावरी सिद्ध होता है। 'आनन्दभैरव' के उत्तरांग में शंकराभरण ठाठ का मिश्रण हो जाता है। हमें ध्यान है कि इसमें कोमल निषाद का कण किस खूबी से लगता है। संगीतसारकर्त्ता ने इस राग के सम्बन्ध में जो वर्णन किया है, उस तरह का आज प्रचार नहीं है, ऐसा मानकर हम चल रहे हैं।

'अहीरभैरव' के उत्तरांग में काफी ठाठ का मिश्रण होने के कारण इसका स्वरूप बिलकुल स्वतन्त्र हो गया है। इस राग में एक जगह तीव्र ऋषभ इस प्रकार चामत्कारिक रूप से आता है कि कुछ देर के लिए गायक को यह भी भ्रम हो जाता है कि हम भैरव का कोई प्रकार नहीं गा रहे हैं। 'मरेमप, प, म, पधनि, धप' तान भैरव की कौन कह सकता है ? परन्तु इस तान में जहाँ 'ममपधम, गरे, पमगरे, सा' स्वर योजित किए कि अद्भुत परिणाम उत्पन्न हो जाता है। 'सौराष्ट्र' का पूर्वांग भैरव का है और उत्तरांग में दोनों धैवत दो भिन्न-भिन्न टुकड़ों में दिखाए जाते हैं। एक टुकड़ा प्रायः बिलावल-जैसा और दूसरा 'कालिंगड़ा' का दिखाई पड़ेगा। प्रचार में गायक इस राग को 'चौरासीटंक' नाम देते हैं। आपने कहा था कि एक अलग सायंकालीन रागस्वरूप 'श्रीटंक' भी है। भैरव के और भी कुछ प्रकार हैं, परन्तु उनके लिए हम यही मानकर चल रहे हैं कि वे इस समय प्रचलित नहीं हैं। आपने हमें कुछ ग्रन्थोक्त प्रकार बताए भी हैं। हम उनके आधार पर नवीन रूप रचकर आगे देखनेवाले हैं।

'हिजाज' एक यावनिक राग-स्वरूप है, किन्तु वह संस्कृत-ग्रन्थों में भी प्राप्त होता है। ग्रन्थों में यह राग भैरव ठाठ में ही बताया गया है। इस समय प्रचार में इस राग के उत्तरांग में भैरवी के स्वर सम्मिलित किए जाते हैं। ऐसे राग-स्वरूपों में सदैव बड़े-बड़े प्रसिद्ध गायकों के मतानुसार चलना उचित है। आपके बताए हुए उपर्युक्त उत्तम सिद्धान्तों के अनुसार ही हमने भी भविष्य में चलने का निश्चय किया है। चूँकि संगीत परिवर्तनशील है, इसलिए समाज की रुचि-अरुचि को देखते हुए चलना ही आवश्यक है।

उत्तर—शाबास ! शाबास !! मैं समझता हूँ कि अब तुम इस ठाठ के राग अच्छी तरह समझ गए हो ! मित्रो, अब समय समाप्त हो गया, अतः हम आज यहीं पर विश्राम लेंगे।

# क्रमिक पुस्तक-मालिका [ लेखक । वि० ना० भातखंडे ]

**प्रथम भाग (हिंदी) :** दस ठाठों के १० आश्रय रागों की स्वरलिपियाँ इसमें दी गई हैं तथा आरंभ में प्रथम वर्ष के विद्यार्थियों के लिए बहुत-से अलंकार और पलटे दिए हैं।

आकार १८"×२२" अठपेजी, पृष्ठ-संख्या ६४, मूल्य ५), डाक-व्यय पृथक्।

**दूसरा भाग (हिंदी) :** यमन, यमनकल्याण, बिलावल, अल्हैयाबिलावल, खमाज, भैरव, पूर्वी, मारवा, काफी, आसावरी, भैरवी तथा तोड़ी—इन १२ रागों की थ्योरी तथा आलाप-सहित ३१९ चीजों की स्वरलिपियाँ दी गई हैं।

आकार १८"×२२" अठपेजी, पृष्ठ-संख्या ५०८, सजिल्द मूल्य २५), डाक-व्यय पृथक्।

**तीसरा भाग (हिंदी) :** भूपाली, हमीर, केदार, बिहाग, देस, तिलककामोद, कालिंगड़ा, श्री, सोहनी, बागेश्री, वृंदाबनीसारंग, भीमपलासी, पीलू, जौनपुरी और मालकौंस—इन १५ रागों की थ्योरी व आलाप-सहित ५१२ चीजों की स्वरलिपियाँ दी गई हैं।

आकार १८"×२२" अठपेजी, पृष्ठ-संख्या ७६४, सजिल्द मूल्य ३८), डाक-व्यय पृथक्।

**चौथा भाग (हिंदी) :** शुद्धकल्याण, कामोद, छायानट, गौड़सारंग, हिंडोल, शंकरा, देशकार, जयजयवंती, रामकली, पूरियाधनाश्री, वसंत परज, पूरिया, ललित, गौड़मल्लार, मियाँमल्लार, बहार, दरबारीकान्हड़ा, अडाणा, मुलतानी—इन २० रागों की ५३२ चीजों की स्वरलिपियों के अतिरिक्त शास्त्रीय विवरण और आलाप भी दिए गए हैं।

आकार १८"×२२" अठपेजी, पृष्ठ-संख्या ८६६, सजिल्द मूल्य ४०), डाक-व्यय पृथक्।

**पाँचवाँ भाग (हिंदी) :** चंद्रकांत, सावनीकल्याण, जैतकल्याण, श्यामकल्याण, मालश्री, हेमकल्याण, यमनीबिलावल, देवगिरीबिलावल, औडुवदेवगिरी, सरपरदा, लच्छासाख, शुक्लबिलावल, ककुभ, नट, नटनारायण, नटबिलावल, नटबिहाग, कामोदनाट, बिहागड़ा, पटबिहाग, सावनी, मलुहाकेदार, जलधरकेदार, दुर्गा, छाया, छायातिलक, गुणकली, पहाड़ी, माँड, मेवाड़ा, पटमंजरी, हंसध्वनि, दीपक, झिंझोटी, खंबावती, तिलंग, दुर्गा, रागेश्वरी, गारा, सोरठ, नारायणी, सावन, बंगालभैरव, सौराष्ट्रटंक, अहीरभैरव, प्रभात, ललितपंचम, मेघरंजनी, गुणकरी, जोगिया, देवरंजनी, विभास, झीलफ, गौरी, जंगूला, त्रिवेणी, श्रीटंक, मालवी, रेवा, जैतश्री, दीपक, हंसनारायणी तथा मनोहर आदि ७० रागों की २५१ चीजों की स्वरलिपियाँ रागों के शास्त्रोक्त विवरण-सहित दी गई हैं। आकार १८"×२२" अठपेजी, पृष्ठ-संख्या ५३६, सजिल्द मूल्य ४२), डाक-व्यय पृथक्।

**छठा भाग (हिंदी) :** पूर्व्या, पूर्वकल्याण, मालीगौरा, जैत, वराटी, विभास, पंचम, भटियार, भंखार, साजगिरी, ललितगौरी, सैंधवी, सिंध, बरवा, पंजाबी-बरवा, धनाश्री, धानी, प्रदीपकी, हंसकिंकणी, पलासी, मध्यमादिसारंग, शुद्धसारंग, बड़हंससारंग, सामंतसारंग, मियाँ की सारंग, लंकदहनसारंग, पटमंजरी, सूहासुघराई, सूहा, सुघराई, शहाना, नायकीकान्हरा, देवसाख, कौशिककान्हरा, मेघमल्लार, सूरमल्लार, रामदासी मल्लार, नटमल्लार, मीराबाई की मल्लार, चरजू की मल्लार, चंचलससमल्लार, रूपमंजरीमल्लार, श्रीरंजनी, आभोग, चंद्रकौंस, गौड़, मालगुंजी, देसी, कोमलदेसी, गांधार देवगांधार, खट, खटतोड़ी, जंगला, झीलफ, गोपिकावसंत, सिंधभैरवी, बिलासखानीतोड़ी, मोटकी, भूपालतोड़ी, उत्तरी गुणकली, बसंतमुखारी, लाचारीतोड़ी, बहादुरी तोड़ी, अंजनीतोड़ी—इन ६८ रागों की २३७ चीजें स्वरलिपि, आलाप तथा शास्त्रीय विवरण-सहित दी गई हैं।

आकार १८"×२२" अठपेजी, पृष्ठ-संख्या ५४८, सजिल्द मूल्य ४५), डाक-व्यय पृथक्।

प्राप्ति-स्थान : संगीत कार्यालय, हाथरस २०४ १०१ (उ० प्र०)

# 'संगीत' कार्यालय के प्रकाशन

● **कंठ-संगीत (Vocal Music)**

बाल-संगीत-शिक्षा (भाग १, २ व ३)— कक्षा ६, ७ व ८ के लिए; मूल्य क्रमशः २)५० ३) व ४)
संगीत-किशोर—कक्षा ९-१० के लिए; मू० ५)
गांधर्व संगीत-प्रवेशिका—'प्रवेशिका' परीक्षा के लिए शास्त्रीय व क्रियात्मक शिक्षा; मू० ६)
हि० सं० प० क्रमिक पुस्तक-मालिका (भाग १ से ६ तक)—भातखंडे-पाठ्यक्रमानुसार; मूल्य क्रमशः ३), २५), ३८), ४०), ३२) व ३२)
स्वर-मालिका—पं० विष्णुनारायण भातखंडे द्वारा संकलित ६२ रागों में १२३ सरगमें; मू० ५)
संगीत-अर्चना—क्रमिक पुस्तक-मालिका, भाग ३ की तान-आलाप-सहित गायकी; मूल्य १२)५०
संगीत-कादंबिनी—क्रमिक पुस्तक - मालिका, भाग ४ की तान-आलाप-गायकी; मूल्य १७)५०
मारिफुन्नग़मात (भाग १) थ्योरी व १० ठाठों के राग; मूल्य २५)
मारिफुन्नग़मात (भाग २) २३२ प्राचीन चीजें मूल्य १२)
मारिफुन्नग़मात (भाग ३) प्राचीन होरी और ध्रुपद; मूल्य ५)
अप्रकाशित राग—(भाग १, २ व ३)— २०९ चीजें; मूल्य क्रमशः ५), ७)५० व ७)५०
मधुर चीजें—१११ राग-बंदिशें; मूल्य ६)
लक्षण-गीत अंक—१२९ लक्षण-गीत; मू० १०)
राग-रागिनी अंक—५ शोध-निबंध व ७० से अधिक रागों में लगभग १०० बंदिशें; मू० १२)
बिलावल ठाठ अंक—६४ राग-रचनाएँ; १०)
कल्याण ठाठ अंक—७७ राग-रचनाएँ; १०)
भैरव ठाठ अंक—८४ राग-रचनाएँ; मू० १०)
खमाज ठाठ अंक—८८ राग-रचनाएँ; १०)
काफी ठाठ अंक—७९ राग-रचनाएँ; १०)
मारवा ठाठ अंक—८८ राग-रचनाएँ; १०)
आसावरी ठाठ अंक—४८ राग-रचनाएँ; १०)
तोड़ी ठाठ अंक—४८ राग-रचनाएँ; मू० १०)
भैरवी ठाठ अंक—६६ राग-रचनाएँ; १०)
पूर्वी ठाठ अंक—२३ राग-रचनाएँ; मूल्य १०)
ध्रुपद-धमार अंक—६० राग-रचनाएँ; १०)
तराना अंक— १२३ राग-रचनाएँ; मू० १०)
ठुमरी-गायकी—४५ स्वरबद्ध ठुमरियाँ; मू० ६)
संगीत-सागर—गायन, वादन व नृत्य; मू० १५)
कर्नाटक-संगीत अंक—शास्त्र व शिक्षा; मू० १०)
संगीत-अष्टछाप—७३ स्वरबद्ध प्रबंध; १२)५०
वंदना-संगीत—५० स्वरबद्ध प्रार्थनाएं; मू० ५)
सूर-संगीत—(भाग १ व २)—भावार्थ व स्वर-लिपि सहित १२० पद; मूल्य क्रमशः ७) व ६)
काव्य-संगीत अंक—५० स्वरबद्ध काव्य; १०)
गजल अंक—स्वरलिपि-सहित ८० ग़जलें; १२)५०
राष्ट्रीय संगीत—५३ स्वरबद्ध गीत; मू० १०)
लोक-संगीत अंक—१३७ सस्वर गीत; १२)५०
फिल्मी शास्त्रीय गीत अंक—लोकप्रिय फिल्मों के ५० स्वरबद्ध शास्त्रीय गीत; मूल्य १२)५०
ख़याल अंक—१९ लेख, ५१ बंदिशें; १२)५०
आलाप-तान अंक—(एम० ए० स्तर); १२)५०
मीरा-संगीत अंक—१० लेख व १३१ स्वर-रचनाएँ; मूल्य १२)५०
कव्वाली अंक—(लेख व बंदिशें); मू० १२)५०
फिल्मी गजल अंक—मशहूर फिल्मों की ३५ स्वरबद्ध गजलें; मूल्य १०)
फिल्मी प्रेम-गीत अंक—नया परिवर्धित संस्करण : ४० स्वरबद्ध प्रेम-गीत; मू० १२)
फिल्मी उल्लास-गीत अंक—प्रसिद्ध फिल्मों के ३५ स्वरबद्ध उल्लासपूर्ण गीत; मूल्य ८)
फिल्मी विरह-गीत अंक—प्रसिद्ध फिल्मों के ३५ स्वरबद्ध विरह-गीत; मूल्य ८)
फिल्मी युगल-गान अंक—प्रसिद्ध फिल्मों के ३५ स्वरबद्ध युगल-गान; मूल्य ८)
फिल्मी प्रणय-गीत अंक— ३५ स्वरबद्ध प्रणय-गीत; मूल्य ८)
फिल्मी भजन अंक—प्रसिद्ध फिल्मों के ३५ स्वरबद्ध भक्ति-गीत; मूल्य ८)
फिल्मी सांस्कृतिक गीत अंक— ३५ स्वरबद्ध गीत; मूल्य ८)
फिल्मी विविध गीत अंक—भाग १; मूल्य १०)
फिल्मी विविध गीत अंक, भाग ३—फिल्मों के ३५ स्वरबद्ध विविध गीत; मूल्य ८)
फिल्म-संगीत १९७७—लोकप्रिय फिल्मों के ४० स्वरबद्ध गीत; मूल्य १२)

● **शास्त्र व इतिहास (Theory & History)**

संगीत-रत्नाकर—भाग १ (हिन्दी); मू० २५)
संगीत-शास्त्र—कक्षा १२ तक; (प्रेस में)
हाईस्कूल संगीत-शास्त्र—कक्षा १०; मूल्य ६)
संगीत-विशारद—वर्ष १ से ६ तक; मू० १६)
राग-कोष—१४३८ रागों का विवरण; मू० ५)
भातखंडे संगीत-पाठमाला—प्रथम वर्ष; ४)
भातखंडे संगीत-शास्त्र (भाग १ व ३ तक)— मूल्य २३) व २५)
संगीत-पद्धतियों का तुलनात्मक अध्ययन— प्राचीन १० संगीत-ग्रंथों के सार-सहित; मू० ६)

